हैं और एक तख्तेमें ३ छड, इसलिए एक तख्तेमें ४ × ३ घन इंच हुए। परन्तु उस ठोसमें से दो समान तख़्ते निकाले जा सकते हैं इसलिए उस ठोसमें २ × ४ × ३ घन इंच हुए।

यहाँ उत्तर आयताकार ठोसकी लम्बाई, चौडाई, और ऊचाईको गुणा कर देनेसे भी निकलता है, क्योंकि ४ इञ्च × ३ इञ्च × २ इञ्च=२४ घन इञ्च।

इसलिए आयताकार ठोसका घनफल निकालनेके लिए, लम्बाई, चौडाई और ऊचाईको गुणा कर दो, गुणनफल घनफल होगा।

बीज गणितकी भाषामें—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| यदि आयताकार ठोसकी | | लम्बाई | ल हो |
| | " | " | चौडाई | च हो |
| | " | " | ऊचाई | ऊ हो |
| और | " | " | का घनफल | घ हो |

तो घ = ल × च × ऊ

इसी प्रकार किसी घनका घनफल निकालनेके लिए उसके एक भुजकी लम्बाई जानकर उसका घन ले लो अर्थात् उसको उसीसे दो बार गुणा करो, गुणनफल घनका घनफल होगा, क्योंकि घनकी लम्बाई, चौडाई और ऊचाई समान होती है। गुरके रूपमें यह इस प्रकार लिखा जा सकता है—

घ = क × क × क=क³

जहां घ = घनका घनफल

क = घनके एक किनारेकी लम्बाई

घनफलकी ब्रिटिश इकाइयोंका सम्बन्ध—

एक घन फुटकी लम्बाई, चौड़ाई और ऊचाई प्रत्येक १ फुट अर्थात् १२ इंच होती है। इसमें से १२ तख़्ते ऐसे काटे जा सकते हैं, जिनमेंसे प्रत्येक १२ इंच लम्बा, १२ इंच चौडा

और एक इञ्च मोटा हो, प्रत्येक तख्ता ऐसे छड़ोंमें चीरा जा सकता है, जिनमेंसे प्रत्येक १२ इञ्च लम्बा, १ इञ्च चोड़ा और एक इञ्च ऊंचा हो और प्रत्येक छड़ १२ इञ्च-घनोंमें काटा जा सकता है। इसलिए एक घन फुटमें १२ × १२ × १२ इञ्च घन बनाये जा सकते हैं। परन्तु एक इञ्च-घनका घनफल एक घन इञ्च होता है इसलिए १ घन फुटमें १२ × १२ × १२ घन इञ्च होते हैं।

गुरकी सहायतासे भी यही बात सिद्ध हो सकती है कि—

१ घन फुट = १ फु० × १ फु० × १ फु०
= १२ इञ्च × १२ इञ्च × १२ इञ्च
= १२ × १२ × १२ घन इञ्च

और १ घन गज = १ गज × १ गज × १ गज
= ३ फुट × ३ फुट × ३ फुट
= ३ × ३ × ३ घन फुट

मेट्रिक घनफलकी इकाइयोंका सम्बन्ध

यह परिभाषामें ही बतला दिया गया है कि एक डेसीमीटर घनका घनफल एक घन डेसीमीटर कहा जाता है। अब यह समझने में कोई कठिनाई न पडनी चाहिये कि

१ घन डेसीमीटर = १० सें०मी० × १० सें०मी० × १० सें०मी०
= १० × १० × १० घन सें०मी०

१ घन सेंटीमीटर = १० मि०मी० × १० मि०मी० × १० मि०मी०
= १० × १० × १० घन मि०मी०

१ घनमीटर = १ मी० × १ मी० × १ मी०
= १० डे०मी० × १० डे०मी० × १० डे०मी०
= १० × १० × १० घन डे० मी०

उदाहरण—

( १ ) एक शिला ( पत्थरका टुकड़ा ) ७ फुट लम्बा, ५ फुट चौड़ा और ४ फुट मोटा है तो उसका घनफल कितना होगा ?

शिलाका घनफल = ७ फुट × ५ फुट × ४ फुट

= ७ × ५ × ४ घन फुट

= १४० घन फुट

( २ ) एक खुले सन्दूककी बाहरी लम्बाई $२\frac{१}{२}$ फुट, चौड़ाई २ फुट और ऊंचाई $१\frac{१}{२}$ फुट है और उसकी भीतरी नाप २ फुट ४ इञ्च, १ फुट १० इञ्च और १ फुट ५ इञ्च है। उसकी लकड़ीका घनफल बतलाओ और यह भी बतलाओ कि उसमें कितने घनफलकी वस्तु भरी जा सकती है।

यदि सन्दूक बिलकुल ठोस होता तो उसका घनफल $२\frac{१}{२}' \times २' \times १\frac{१}{२}'$ अर्थात् ७.५ घन फुट होता। परन्तु उसमें भीतर खाली है और खाली स्थानका घनफल = २ फुट ४ इञ्च × १ फुट १० इञ्च × १ फुट ५ इञ्च

$= २\frac{१}{३}' \times १\frac{५}{६}' \times १\frac{५}{१२}'$

$= \frac{७}{३} \times \frac{११}{६} \times \frac{१७}{१२}$ घन फुट

= ६ घन फुट १०४ घन इञ्च

लकड़ीका घनफल = ७.५ घन फुट – ६ घन फुट १०४ घन इञ्च

= १ घन फुट ७६० घन इञ्च

खाली स्थानका घनफल ६ घन फुट १०४ घन इञ्च है। इसलिए सन्दूकमें ६ घन फुट १०४ घन इञ्चकी वस्तु अट सकती है।

## अभ्यासार्थ प्रश्न—८

( १ ) २५ हाथ लम्बा २० हाथ चौडा और ५ हाथ ऊंचा चबूतरा बनवानेमें कितनी मिट्टीकी आवश्यकता पडेगी।

(२) १० गज लम्बी, २ फुट चौड़ी और १½ फुट ऊंची लकड़ीमेंसे १५ फुट लम्बी, ६ इंच चौडी और ६ इंच मोटी कितनी धन्नियां (धरणी) या शहतीर बनायी जा सकती हैं, यदि यह मान लिया जाय कि चीरनेमें कोई अंश व्यर्थ नष्ट नहीं होने पावेगा ?

(३) एक लोहेका कुन्ड (टंकी) १५ फुट लम्बा, १० फुट चौडा और ८ फुट ऊंचा है तो उसमें कितना पानी भरा जा सकता है ? १ घन फुट पानीकी तौल ३१¼ सेरके लगभग होती है।

(४) एक दीवाल २५ ग० लम्बी, ३ ग० ऊंची और २ फुट मोटी बनायी जाय तो वह कितना स्थान घेर लेगी ?

---

## ४—द्रव पदार्थोंका आयतन


चित्र १६

द्रव पदार्थोंके नापनेके लिए नीचे दिये हुए नपने ( measures ) प्रयोग किये जाते हैं—

**नपना घट** ( Measuring jar )—यह एक नलाकार बर्तन होता है और घन सेंटी मीटरोंमें चिन्हित किया रहता है जिससे किसी द्रवका घनफल घन सेंटीमीटरोंमें नापा जा सकता है। इसमें नीचेसे ऊपरको चिन्ह बनाये जाते हैं, इसलिए द्रव तल जिस चिन्हपर रहता है उतने ही घन सेंटीमीटर उस द्रवका घनफल समझा

जाता है। १००, २००, २५०, ५०० और १००० घन सें० मी० तकका ऐसा नपना बहुधा काममें आता है। देखो चित्र १६

ब्यूरट (Burette)—अधिक बारीकीके साथ जब द्रव का घन फल जानना होता है तब ब्यूरट काममें लाया जाता है। यह भी नलाकार होता है किन्तु इसका छेद बहुत छोटा होता है और इसमें दशांश घन सेंटी॰ मीटर तक नापनेके चिन्ह बनाये जाते हैं। यह दोनों किनारोंपर खुला रहता है, नीचेवाले किनारे॰ का मुह नन्हा सा होता है जिससे बूँद बूँद द्रव ब्यूरटमेंसे निकाला जा सकता है। इस मुँहको झट॰ से बन्द करने और खोलनेके लिए एक टोंटी लगी रहती है, [ चित्र १७ ] * किसी किसी ब्यूरटमें टोंटी नहीं लगायी जाती। जब इस॰ से काम लेना होता है तब एक नोकदार नलीको रबरकी नली द्वारा जोड देते हैं और बन्द करने, खोलनेके लिए एक चुटकी लगा देते हैं, [ चित्र १८ ] ब्यूरटमें चिन्ह ऊपरसे नीचेकी ओर बनाये जाते हैं। नीचेके अंशमें कोई चिन्ह नहीं लगा रहता, इसलिए द्रव नापते समय इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि सबसे नीचेवाले चिन्हके और नीचे तक द्रव न चला जाय।



चित्र १७

* चित्र १७ में २५ को शून्य, २० को ५, १५ को १०, १० को १५ और ५ को २० पढ़ना चाहिये।

**ब्यूरटसे नापनेकी रीति**—पहले ब्यूरटको (stand) डट्टेपर इस तरह लगाओ कि बिलकुल सीधा खडा रहे, इधर उधर झुका न हो। नीचेकी टोंटी बन्द कर दो और ऊपरवाले मुहमें (funnel) कीप रखकर द्रवको भरो। जब सबसे ऊपरवाले निशानके कुछ ऊपरतक भर जाय, कीप हटा लो, क्योंकि इसके रखे रहनेसे कीपमें लगा हुआ द्रव धीरे धीरे ब्यूरटमें टपकेगा और द्रव-तलको पढ़े हुए चिह्नसे ऊपरको हटा देगा। इसके पश्चात् टोंटी या चुटकी ढीली कर दो जिससे वहाँ की हवा निकल जाय और सब जगह द्रव ही द्रव रह जाय। फिर चुटकी कस दो और देखो द्रवतल किस चिह्नपर है। जितना द्रव लेना हो टोंटी खोलकर उतना ले लो फिर बन्द कर दो और १० सेकड तक ठहरकर फिर देखो कि द्रवतल कहा है। ठहरनेका कारण यह है कि बगलमें लगा हुआ द्रव कुछ धीरे उतरता है, इसलिए टोंटी बन्द करनेके बाद तुरन्त ही द्रवतलका चिह्न देखा जायगा तो कुछ अधिक पढा जायगा परन्तु १० सेकड ठहरनेपर लगे हुए द्रवके उतर चुकनेपर कोई अशुद्धि नहीं होगी।

यह बहुधा देखा होगा कि नपना घट, ब्यूरट इत्यादिमें कोई द्रव भरा जाता है तो इसका ऊपरी तल समतल नहीं होता वरन् वक्र होता है और कुछ मोटा देख पडता




चित्र १६

जाता है। १००, २००, २५०, ५०० और १००० घन सें० मी० तकका ऐसा नपना बहुधा काममें आता है। देखो चित्र १६

ब्यूरट (Burette)—अधिक बारीकीके साथ जब द्रव का घन फल जानना होता है तब ब्यूरट काममें लाया जाता है। यह भी नलाकार होता है किन्तु इसका छेद बहुत छोटा होता है और इसमें दशांश घन सेंटी मीटर तक नापनेके चिन्ह बनाये जाते हैं। यह दोनों किनारोंपर खुला रहता है, नीचेवाले किनारे का मुह नन्हा सा होता है जिससे बूँद बूँद द्रव ब्यूरटमेंसे निकाला जा सकता है। इस मुँहको झट-से बन्द करने और खोलनेके लिए एक टोंटी लगी रहती है, [ चित्र १७ ] * किसी किसी ब्यूरटमें टोंटी नहीं लगायी जाती। जब इस से काम लेना होता है तब एक नोकदार नलीको रबरकी नली द्वारा जोड देते हैं और बन्द करने, खोलनेके लिए एक चुटकी लगा देते हैं, [ चित्र १८ ] ब्यूरटमें चिन्ह ऊपरसे नीचेको ओर बनाये जाते हैं। नीचेके अंशमें कोई चिन्ह नहीं लगा रहता, इसलिए द्रव नापते समय इस बातका ध्यान रखना चाहिये कि सबसे नीचेवाले चिन्हके और नीचे तक द्रव न चला जाय।



चित्र १७

चित्र १८

* चित्र १७ में २५ को शून्य, २० को ५, १५ को १०, १० को १५ और ५ को २०, पढ़ना चाहिये।

नीचेका सिरा नोकीला रहता है, जिसका मुह भी बहुत छोटा हो जाता है। ऊपरवाला मुह नलिकाकी चौडाईके बराबर होता है। इसीके पास एक गोल रेखा चारों ओर खिची रहती है।

**नलिकाका प्रयोग करनेकी रीति**—इसके नोकीले सिरेको पानीमें छोड दो और दूसरे सिरेमें मुह लगाकर पानी ऊपर खीचो। जब चिह्नके ऊपरतक पानी चढ आवे तब जल्दीसे ऊपरवाले सिरेको अगूठेसे दबाकर बन्द कर लो और नलिकाको पानीके बाहर निकाल लो। अगूठेके दबावको जरासा कम करके बूँद बूँद करके पानी गिराते जाओ, जब वक्रतलका निचला विन्दु रेखाको छूए हुए दिखाई पडे तभी फिर कसकर दबा लो और जिस बर्तनमें पानी लेना चाहो उसमें गिरा लो। अन्तमें कुछ पानी नलीके सिरेपर रह जायगा। इसलिए इस सिरेको पानीमें छुआ दो, थोडा पानी और गिर पडेगा। थोडी देरतक ठहरकर नलिका अलग रख दो। इतना करनेपर भी जो पानी लगा रह जाता है उसका हिसाब नहीं किया जाता, क्योंकि चिह्न बनाते समय इस बातका विचार कर लिया जाता है। नलिकाके उभडे हुए भागपर जो अक लिखा रहता है उतना घन सेंटीमीटर पानी प्रत्येक बार निकाला जा सकता है।

**नपनी कुप्पी** ( Measuring flask )—कभी कभी ऐसी कुप्पियोंसे नापनेका काम बडी आसानीसे लिया जाता है, जिनमें एक साथ १०००, ५००, २५०, या १०० घन सेंटीमीटर द्रव नापा जा सकता है। ऐसी कुप्पियोंकी गर्दनमें गोल रेखा खिची रहती है। जब उस चिह्नतक वक्रतलका निचला

हैं, ऐसी अवस्थामें चिह्नके पढनेमें यह विचार करना पड़ता है कि कौनसा लिया जाय क्योंकि आँखोंको भिन्न स्थानोंमें ले जानेसे कभी एक चिह्न उस तलके सामने दीखता है और कभी दूसरा, जैसा चित्र १९ से प्रकट होता है। इस कठिनाईको दूर करनेके लिए आँखको उस (level) तलपर रखना चाहिये जिसपर (meniscus) वक्रतलका सबसे नीचेवाला विन्दु हो। पारेमें यह वक्रतल ऊपर उठा रहता है इसलिए पारा-तलके पढनेमें आँख उस तलपर करना चाहिये जिसपर वक्रतलका सबसे ऊपरवाला विन्दु हो।



चित्र २१

चित्र २०

ख स्थानपर आंख हो तो मालूम होता है कि द्रव तल १ पर है, क पर आँख हो तो वही द्रवतल २ पर मालूम होता है और ग पर हो तो ३ पर मालूम होता है। वास्तवमें आंखको क स्थानपर रहना चाहिये। यदि एक सफेद कागज़ तलके पीछे और पास ही इस प्रकार रखा जाय कि उसका निचला किनारा द्रव-तलसे तनिकसा नीचे रहे तो चिह्नके पढनेकी कठिनाई बहुत कम हो जाय।

**नलिका या पिपेट** (Pipette)—जब किसी बडे बर्तनमेंसे अथवा किसी बीकरसे द्रव नापकर निकालना होता है तब नपना घट और ब्यूरटसे काम करनेमें असुविधा होती है। ऐसे अवसरपर नलिकाका प्रयोग करते हैं (चित्र २०, २१)। यह एक पतली नली होती है जो बीचमें द्रव-तल भरनेकेलिए उभडी रहती है

**प्रयोग १२**—किसी बड़ी बोतलका आयतन (capacity) नापना।

नपने घटमें पानी ऊपरवाले चिह्नतक भरकर बोतलमें धीरे धीरे छोड़ो, जब बोतल बिलकुल भर जाय नपनेको हटाकर देखो पानी किस चिह्नतक है। इस चिह्नवाले अङ्कको ऊपरवाले चिह्नके अङ्कसे घटा दो। यही अन्तर उस बोतलका आयतन है। यदि बोतल न भरे और नपनेका पानी सब निकल जाय तो नपनेको थोड़ी देरतक बोतलमें ही नीचेकी तरफ थामे रहो जब सारा पानी निथर जाय, फिर भरकर बोतलमें छोड़ो। बोतलके भरजानेपर देखो कुल कितना पानी छोड़ा गया। तीन बार इसी तरह बोतल भरो और उत्तरोंकी औसत निकालो।

**प्रयोग १३**—दवातका आयतन नापना।

इसके लिए ब्यूरट प्रयोग करना चाहिये। दवातको साफ करके सुखा लो और ब्यूरटमें पानी भरकर देखो किस चिह्नपर है। चुटकी ढीली करके दावात भर लो। जिस समय दवात भर जाय चुटकी छोड़ दो और देखो अब पानी किस चिह्नपर है। दोनोंका अन्तर दवातका आयतन होगा। तीन बार ऐसा ही करो और उत्तरोंकी औसत निकालो। उत्तरोंको इस तरह लिखो—

पहली बार—

| | | |
|---|---|---|
| ब्यूरट का दूसरा चिह्न | . घन सें० मी० | |
| ,, पहला चिह्न | घन सें मी० | |
| दवातका आयतन | | घन सें० मी० |

दूसरी बार—

| | | |
|---|---|---|
| ब्यूरटका दूसरा चिह्न | घन सें० मी० | |
| ,, पहला चिह्न | ,, | |
| दवातका आयतन | | घन सें मी० |

विन्दु पहुँच जाता है तब समझते हैं कि इसमें उतना घन सें० मी० द्रव भर गया है जो कुप्पीपर लिखा रहता है। १००० घन




चित्र २२

सेंटीमीटरवाली कुप्पीको लीटर-कुप्पी (litre flask) कहते है, ५०० घ० सें० मी० वाली कुप्पीको अर्द्ध लीटर कुप्पी इत्यादि। १००० घन सेंटीमीटरका नाम एक लीटर रखा गया है ( देखो चित्र २२ )।

ब्रिटिश राज्यमें द्रव नापनेके लिए (pint, quart, gallon) पैन्ट, क्वार्ट और गैलनके नपने काम लायेमें जाते हैं। एक गैलन चार क्वार्टके बराबर होता है और एक क्वार्ट दो पैन्टके।

इन नपनोंपर 25° C ( २५°श ) क्यों लिखा रहता ?

गरमी से सभी चीजें बढती हैं और सरदीसे सिकुडती हैं। इसकी परीक्षा सब कोई कर सकता है। एक छोटी है। कटोरीमें पानी भरकर आगपर रख दो। थोडी देरमें जब पानी गरम होकर बढेगा तब आगमें गिरकर आगको बुझा देगा। दूधका उफनना सबको मालूम है, यह भी उसी कारण होता है। किसी पदार्थके घनफल और तोलमें विशेष सम्बन्ध होता है। एक लीटर गरम और एक लीटर ठंडा पानी तोला जाय तो यह प्रकट हो जायगा कि गरम पानी तोलमें कम है। २५° श का चिन्ह एक विशेष गरमीको प्रकट करता है जिससे नापनेवालेको मालूम रहे कि इसमें भरा हुआ द्रव २५° श की गरमीमें विशेष तोलका होता है। यह बात तापका अध्याय पढ़नेपर पूरी तरह समझमें आ जायगी।

**प्रयोग १२**—किसी बड़ी बोतलका आयतन (capacity) नापना।

नपने घटमें पानी ऊपरवाले चिह्नतक भरकर बोतलमें धीरे धीरे छोड़ो, जब बोतल बिलकुल भर जाय नपनेको हटाकर देखो पानी किस चिह्नतक है। इस चिह्नवाले अङ्कको ऊपरवाले चिह्नके अङ्कसे घटा दो। यही अन्तर उस बोतलका आयतन है। यदि बोतल न भरे और नपनेका पानी सब निकल जाय तो नपनेको थोडी देरतक बोतलमें ही नीचेकी तरफ थामे रहो जब सारा पानी निथर जाय, फिर भरकर बोतलमें छोड़ो। बोतलके भरजानेपर देखो कुल कितना पानी छोड़ा गया। तीन बार इसी तरह बोतल भरो और उत्तरोंकी औसत निकालो।

**प्रयोग १३**—दवातका आयतन नापना।

इसके लिए ब्यूरट प्रयोग करना चाहिये। दवातको साफ करके सुखालो और ब्यूरटमें पानी भरकर देखो किस चिह्नपर है। चुटकी ढीली करके दावात भर लो। जिस समय दवात भर जाय चुटकी छोड़ दो और देखो अब पानी किस चिह्नपर है। दोनोंका अन्तर दवातका आयतन होगा। तीन बार ऐसा ही करो और उत्तरोंकी औसत निकालो। उत्तरोंको इस तरह लिखो—

पहली बार—

| | | |
|---|---|---|
| ब्यूरट का दूसरा चिह्न | . घन सें० मी० | |
| ,, पहला चिह्न | घन सें मी० | |
| दवातका आयतन | | घन सें० मी० |

दूसरी बार—

| | | |
|---|---|---|
| ब्यूरटका दूसरा चिह्न | घन सें० मी० | |
| ,, पहला चिह्न . . | ,, | |
| दवातका आयतन . | | घन सें मी० |

विन्दु पहुँच जाता है तब समझते हैं कि इसमें उतना घन सें० मी० द्रव भर गया है जो कुप्पीपर लिखा रहता है। १००० घन सेंटीमीटरवाली कुप्पीको लीटर-कुप्पी (litre flask) कहते हैं, ५०० घ० सें० मी० वाली कुप्पीको अर्द्ध लीटर कुप्पी इत्यादि। १००० घन सेंटीमीटरका नाम एक लीटर रखा गया है ( देखो चित्र २२ )।




चित्र २२

ब्रिटिश राज्यमें द्रव नापनेके लिए (pint, quart, gallon) पैन्ट, क्वार्ट और गैलनके नपने काम लायेमें जाते हैं। एक गैलन चार क्वार्टके बराबर होता है और एक क्वार्ट दो पैन्टके।

इन नपनोपर 25° C ( २५°श ) क्यों लिखा रहता ?

गरमी से सभी चीजें बढती हैं और सरदीसे सिकुडती हैं। इसकी परीक्षा सब कोई कर सकता है। एक छोटी है। कटोरीमें पानी भरकर आगपर रख दो। थोडी देरमें जब पानी गरम होकर बढेगा तब आगमें गिरकर आगको बुझा देगा। दूधका उफलना सबको मालूम है, यह भी उसी कारण होता है। किसी पदार्थके घनफल और तोलमें विशेष सम्बन्ध होता है। एक लीटर गरम और एक लीटर ठंडा पानी तोला जाय तो यह प्रकट हो जायगा कि गरम पानी तोलमें कम है। २५° श का चिन्ह एक विशेष गरमीको प्रकट करता है जिससे नापनेवालेको मालूम रहे कि इसमें भरा हुआ द्रव २५° श की गरमीमें विशेष तोलका होता है। यह बात तापका अध्याय पढ़नेपर पूरी तरह समझमें आ जायगी।

वस्तु उसमें डूब जाय। पानी भर चुकनेपर पानी तलका चिह्न लिख लो, नपनेको झुकाकर ठोसको धीरेसे लुढका दो। याद रखो कि पानी उछलकर बाहर न निकल पड़े। नपनेके झुकानेमें दो बातोंका लाभ होता है—(१) बर्तनके टूटनेका डर नहीं रहता और (२) पानी उछलकर बाहर नहीं जा पहुँचता। यदि ठोसमें हवाके बुलबुले इधर उधर चिपके हों तो नपना हिला देनेसे निकल जायगे। इसपर भी न निकलें तो शीशेके कलमसे उनको छुड़ा दो। जब सब बुलबुले निकल जाय पानी-तलका चिह्न फिर लिख लो। इन दोनोंका अन्तर उस ठोस-का घनफल होगा, क्योंकि यह उठे हुए पानीका घनफल है और पानी उतना ही उठेगा जितना हटानेवाले ठोसका घनफल है।

(२) वस्तु बहुत छोटी हो तो ब्यूरट लेकर उसका आयतन ऊपरवाली रीतिसे निकालो।

(३) यदि वस्तु बहुत बड़ी हो तो यह युक्ति करो—

एक ऐसा बर्तन लो जिसमें वह वस्तु ऐसी रखी जा सके कि पानी भरनेपर बिलकुल डूब जाय। उस बर्तनका आयतन कही हुई विधिके अनुसार मालूम कर लो। वस्तुको बर्तनमें रखकर देखो अब कितना पानी छोड़नेसे बर्तन भर जाता है। बर्तनके आयतनमेंसे इस पानीका घनफल घटाओ। अन्तर उस वस्तुका घनफल होगा।

**प्रयोग १७**—पानीमें तैरनेवाली ठोस वस्तुका घनफल निकालना।

(१) नपना बर्तनमें इतना पानी भरो कि वस्तु डूब सके। पानीतलका चिह्न पढ़कर वस्तुको नपनेमें छोड़ दो और एक लम्बी सुईसे उसे पानीमें दबाकर डुबो दो, हवाके बुलबुलोंको

तीसरी बार—

ब्यूरटका दूसरा चिह्न घन सें० मी०

" पहला चिह्न "

दवातका आयतन घन सें० मी०

तीनों उत्तरोंकी औसत घन सें० मी०

नोट—यदि निचले निशानतक ब्यूरटमें पानी आ जाय और दवात न भरे तो फिर पानी भरकर इसी प्रकार छोड़ो, जब दवात भर जाय तब चिह्नको पढ़कर जोड़ लो। आगेसे सारे प्रयोगोंको तीन तीन बार करके उत्तरकी शुद्धता जाचनी होगी।

**प्रयोग १४**—किसी बहुत बड़े बर्तनका आयतन नापना।

लीटर-नपना या लीटर कुप्पीसे पानी भर भर कर बर्तन में छोड़ो। जब बर्तन भर जाय और अन्तिम बार नपनेमें कुछ पानी रह जाय तब इस पानीको नपना घटमें नाप लो। मान लो कि बारहवी बार नपनेमें ३५० घन सें० मी० पानी रह गया जिस समय घटा बर्तन भर चुका। कुल पानी १२ × १००० घ० सें० मी० लिया गया जिसमेंसे ३५० घ० सें० मी० पानी बच गया। इसलिए बर्तनका आयतन १२ × १०००–३५० घ० सें० मी० अर्थात् ११६५० घ० सें० मी० है।

**प्रयोग १५**—ब्रिटिश और मेट्रिक नपनोंका सम्बन्ध जाचना।

पैन्ट नपना लेकर उसके निशानतक नपना घटसे पानी भरकर छोड़ो और प्रयोग १४ के अनुसार हिसाब लगाओ।

**प्रयोग १६**—पानीमें डूब जानेवाले ठोसका घनफल मालूम करना।

(१) एक ऐसा नपना-घट लो जिसमें यह ठोस आसानीसे जा सके। नपनेमें इतना पानी भर लो कि ठोस

वस्तु उसमें डूब जाय। पानी भर चुकनेपर पानी तलका चिह्न लिख लो, नपनेको झुकाकर ठोसको धीरेसे लुढका दो। याद रखो कि पानी उछलकर बाहर न निकल पडे। नपनेके झुकानेमें दो बातोंका लाभ होता है–(१) घटके टूटनेका डर नहीं रहता और (२) पानी उछलकर बाहर नहीं जा पहुँचता। यदि ठोसमें हवाके बुलबुले इधर उधर चिपके हों तो नपना हिला देनेसे निकल जायगे। इसपर भी न निकलें तो शीशेके कलमसे उनको छुआ दो। जब सब बुलबुले निकल जायं पानी-तलका चिह्न फिर लिख लो। इन दोनोंका अन्तर उस ठोस-का घनफल होगा, क्योंकि यह उठे हुए पानीका घनफल है और पानी उतना ही उठेगा जितना हटानेवाले ठोसका घनफल है।

(२) वस्तु बहुत छोटी हो तो ब्यूरट लेकर उसका आयतन ऊपरवाली रीतिसे निकालो।

(३) यदि वस्तु बहुत बडी हो तो यह युक्ति करो—

एक ऐसा बर्तन लो जिसमें वह वस्तु ऐसी रखी जा सके कि पानी भरनेपर बिलकुल डूब जाय। उस बर्तनका आयतन कही हुई विधिके अनुसार मालूम कर लो। वस्तुको बर्तनमें रखकर देखो अब कितना पानी छोडनेसे बर्तन भर जाता है। बर्तनके आयतनमेंसे इस पानीका घनफल घटाओ। अन्तर उस वस्तुका घनफल होगा।

**प्रयोग १७**—पानीमें तैरनेवाली ठोस वस्तुका घनफल निकालना।

(१) नपना घटमें इतना पानी भरो कि वस्तु डूब सके। पानीतलका चिह्न पढकर वस्तुको नपनेमें छोड दो और एक लम्बी सुईसे उसे पानीमें दबाकर डुबो दो, हवाके बुलबुलोंको

छुडाकर पानीतलके चिह्नको फिर पढो। दोनों चिह्नोंका अन्तर वस्तुके घनफलके बराबर होगा।

(२) वस्तु बहुत छोटी हो तो ब्यूरटसे इसी प्रकार आयतन निकालो।

(३) एक ऐसा डुबनेवाला ठोस लो जो तैरनेवाले ठोसको भी डुबा सके। पहले डुबनेवाले ठोसका घनफल निकालो, फिर दोनोंको डोरेसे बांधकर एक साथ घनफल निकालो। दोनोंके घनफलमेंसे डुबनेवालेका घनफल घटा देनेसे उतराने वालेका घनफल निकल आएगा। इसको यों लिखो—

| | | |
|---|---|---|
| डुबाने और तैरनेवालेका मिलाकर घनफल | = | घ० सें० मी० |
| केवल डुबानेवालेका घनफल | = | " |
| तैरनेवालेका घनफल | = | " |

**प्रयोग १८**—सुईका, या सीसेके छर्रोंका, घनफल नापना।

एक सुई या एक गोली या छर्रेका घनफल निकालनेमें बहुत बडी अशुद्धि होनेका डर है। इसलिए ३०, ४०, ५० या ६० ऐसी सुइयों वा छर्रोंको चुने कि प्रत्येकका घनफल देखनेमें प्राय. एकसा हो। सबका घनफल ब्यूरट द्वारा एक साथ निकालकर जितनी सुइयां या छर्रे हों उनकी संख्यासे भाग दे दे तो एक सुई वा छर्रेका घनफल निकल आयेगा।

यहां यह बतला देना उचित जान पडता है कि छोटी वस्तुओंके नापने जोखनेमें बडी सावधानीकी आवश्यकता पड़ती है, क्योंकि इसमें जरासी भी गलती हो जानेसे उत्तरमें बहुत कुछ अंतर पड जाता है। इसलिए जहांतक हो सके छोटी चीज़ोंको बडे नपनोंसे नापनेके लिए उसी प्रकारकी

बहुत सी चीजें लेकर नापे और तब एककी नाप निकाले। यह बात एक उदाहरणसे स्पष्ट हो जायगी।—

मान लो ब्यूरट द्वारा एक सुईका आयतन निकालना है। ब्यूरटमें दशांश घन सेंटीमीटर तकके चिह्न बने रहते हैं परन्तु विंशिनाश घन सेंटीमीटर तक पढा जा सकता है, मान लो सुईका आयतन यथार्थमें ०७ घन सेंटीमीटर है, किन्तु पढा जाता है १ घन सेंटीमीटर अथवा ०५ घन सेंटीमीटर। इस तरह या तो ०३ घ० सं० मी० की अशुद्धि पडती है या ०२ घ० सें० मी० की।

पहली अशुद्धिसे प्रति सैकडा $\frac{०३ \times १००}{०७}$ या ४३ की अशुद्धि होती है, और दूसरी अशुद्धिसे " $\frac{०२ \times १००}{०७}$ या २८ ६ " "।

परन्तु यदि ६० सुइयोंका एक साथ घनफल निकाला जाय तो ब्यूरटसे उनका घनफल या तो ४ २५ या ४ १५ घनसेंटीमीटर पढा जायगा जब कि यथार्थ में उनका घनफल ४ २ घ० सें० मी० है। इस तरह ६० सुइयोंके घनफलमें ०५ की अशुद्धि हुई और १ सुईके घनफलमें $\frac{०५}{६०}$ या ०००८३ घन सें० मी० की अशुद्धि हुई। इसलिए

प्रति सैकडा $\frac{०००८३ \times १००}{०७}$ या $\frac{०८३}{०७}$ या $\frac{८३}{७}$ या १ २ की अशुद्धि हुई।

**प्रयोग १६**—घन सेंटीमीटर और घन इंचका सम्बन्ध जाचना।

यों तो गुरसे जाना जा सकता है कि १ घन इञ्च =२ ५४ × २ ५४ × २ ५४ घन सेंटीमीटर, क्योंकि एक इञ्च-

घनका प्रति किनारा २.५४ सेंटीमीटरके बराबर होता है। परन्तु प्रयोग द्वारा जाननेके लिए इतना देख लेना बस है कि, एक इञ्च घन कितना घन सेंटीमीटर पानी हटाता है। यदि और शुद्धता चाहते हो तो एक इञ्च-घनके स्थानमें एक ऐसा आयताकार ठोस लो जिसका घनफल कई घन इञ्च हो। जितना घन सेंटीमीटर पानी यह ठोस हटावे उसको उस ठोसके घनफलके घन इञ्चोंके अङ्कसे भाग देदो। भजनफलका अंक उतने घन सेंटीमीटरोंकी संख्या होगी जो एक घन इञ्चके बराबर है।

## अभ्यासार्थ प्रश्न—६

१—एक सन्दूक २५ सें० मी० लम्बी, १२ सें० मी० चौडी और १० सें० मी० गहरी है। इसका आयतन लीटरोंमें निकालो।

२—दो डेसीलीटरोंमें कितने सेंटीमीटर शामिल हैं?

३—एक घन इञ्चमें कितने घन मिलीमीटर होते हैं?

४—सोनेके कमरेमें प्रत्येक मनुष्यके लिए ६०० घनफुट हवाकी आवश्यकता पडती है। यदि कमरेकी भीतरी लम्बाई १० गज और चौडाई ३ गज रखी जाय तो कमरा कितना ऊचा करना चाहिये जिसमें ५ मनुष्योंके सोनेमें आवश्यक हवा मिलती रहे।

५—एक बर्तनमें ८० लीटर पानी भरा हुआ है। एक कुटुम्बमें ५ मनुष्य रहते हैं, यदि प्रत्येक मनुष्य प्रति दिन ३½ पैन्ट पानी व्यवहारमें लाने पावे तो यह पानी कितने दिनतक चलेगा? ( १ लीटर=१$\frac{3}{4}$ पैन्ट )

# ५—बेलन, सूची आदिका घनफल

## बेलनका घनफल

आयताकार ठोसका घनफल=ल × च × उ

जहाँ ल = ठोसकी लम्बाई, च = ठोसकी चौडाई और उ = ठोसकी ऊचाई।

परन्तु उस ठोसके लम्बे चौडे तलका क्षेत्रफल = ल × च, इसलिए उसका घनफल=लम्बे चौडे तलका क्षेत्रफल × उ, और यह उ दोनों लम्बे चौडे तलोंकी दूरी है। इसलिए आयताकार ठोसका घन फल निकालनेके लिए उसके किसी तलके क्षेत्रफलको सामनेवाले तलकी दूरीसे गुणा कर दो। गुणनफल, ठोसका घनफल होगा।

किसी बेलनके (cylinder) देखनेसे मालूम होता है कि उसके दो सिरे समान क्षेत्रफलके और आमने सामने होते हैं, इसलिए इसका घनफल भी किसी एक सिरेके क्षेत्रफलको दूसरे सिरेकी दूरीसे गुणा करनेसे मालूम हो जायगा। इसका सिरा गोल होता है इसलिए उसका क्षेत्रफल=π (त्र)$^2$ जहा त्र सिरेका अर्द्धव्यास है। यदि उ बेलनके सिरोंकी दूरी अर्थात् बेलनकी ऊचाई मान ली जाय तो बेलनका घनफल=उ × π (त्र)$^2$=उ × π × त्र$^2$। यही बेलनके घनफल निकालनेका गुरु होना चाहिये।

नोट—आयताकार, घनाकार और बेलनके आकार इत्यादिका ठीक ठीक बरादना जिससे चारों ओर एक ही नाप उतरे बड़ा कठिन काम है, जिससे उनका दाम बहुत बढ़ा हुआ रहता है और साधारण कारखानोंमें उनका

बनाना भी असम्भव है। इसलिए मामूली ही ठौरोंसे नाप लेना पड़ता है। अशुद्धिको कम करनेके लिए एक ही नाप कई स्थानोंमें लेनी चाहिये कमसे कम ऊपर, नीचे और बीचमें तीन नाप अवश्य लेकर उनकी औसत निकाले और इसी औसतको शुद्ध नाप समझे।

**प्रयोग २०**—एक बेलनका घनफल नापकर निकालना।

मीटर रूलसे औसत ऊंचाई और कैलीपरसे औसत व्यास नापकर लिखो और गुरुके सहारे घनफल निकाल लो।

**प्रयोग २१**—प्रयोग २० वाले बेलनके घनफलकी शुद्धता जांचना।

यदि बेलन धातुका हो तो प्रयोग १८ की किसी रीतिके अनुसार और उतरानेवाले पदार्थका हो तो प्रयोग १७ की किसी रीतिसे, जिसमें सुभीता पड़े, घनफल निकालो और देखो कि दोनोंमें कितना अन्तर पड़ता है।

इन दोनों प्रयोगोंमें शुद्ध नापनेकी कठिनाइयोंके कारण कुछ अशुद्धि रह जाती है। इसी अवगुणको कम करनेके लिए नीचे लिखी रीतिसे भी घनफल निकालते हैं।

**प्रयोग २२**—इसी बेलनका घनफल तौलकर निकालना।

पहले एक ऐसा आयताकार वा घनाकार टुकड़ा उसी पदार्थका लो, जिसका बेलन बना हुआ हो। इसका घनफल औसत लम्बाई, चौड़ाई और ऊंचाई नापकर मालूम कर लो। इसको तौल लो और घनफलकी इकाइयोंकी संख्यासे तौलको भाग दे दो, जिससे एक घन सेंटीमीटर पदार्थकी तौल मालूम हो जायगी। बेलनको तौलकर एक घन सेंटीमीटरकी तौलसे भाग दे दो, यही बेलनका घनफल होगा। नापोंको इस प्रकार लिखो :—

आयताकार वस्तुकी औसत लम्बाई = सेंटीमीटर

" " चौड़ाई = "

" " ऊंचाई = "

" का घनफल = घ० सेंटीमीटर

आयताकार वस्तुकी तोल = ग्राम

१ घन सें० मी० पदार्थकी तोल

$$= \frac{\text{आयताकार वस्तुकी तोल}}{\text{आयताकार वस्तुके घनफलकी संख्या}} = \text{ ग्राम}$$

बेलनकी तोल = ग्राम

$$\text{बेलनका घनफल} = \frac{\text{बेलनकी तोल}}{\text{१ घन सें० मी० पदार्थकी तोल}}$$

$$= \text{ घन सें० मी०}$$

तीन बारकी औसत निकालो।

और अधिक शुद्धता चाहते हो तो बेलनकी तोलको उस पदार्थके गुरुत्वसे भाग दो। इस गुरुत्वका अंक किसी अच्छी वैज्ञानिक पुस्तकसे लो। आगे चलकर यह भी बतलाया जायगा कि और आसानीसे किसी वस्तुका घनफल कैसे निकाला जाता है।

उदाहरण १—एक बेलनकी लम्बाई ५ फुट और उसका अर्द्धव्यास २½ फुट है, उसका घनफल कितना होगा?

$$घ = \pi \times त्र^2 \times उ$$

जहां घ बेलनका घनफल, त्र व्यासार्द्ध और उ उसकी ऊंचाई अथवा लम्बाई है। इसलिए—

$$घ = \pi \times \left(१\frac{१}{२}\right)^{२} \times ५ \text{ घन फुट}$$

$$= ३.१४ \times \frac{९}{४} \times ५ \text{ घन फुट}$$

$$= \frac{१४१.३}{४} \text{ घन फुट}$$

$$= ३५.३२५ \text{ घन फुट}$$

उदाहरण २—एक गोल कुंडकी गहराई १० फुट और गोलाई ३७.६८ फुट है। इसमें कितना घन फुट पानी भरा जा सकता है और यदि एक घन फुट पानीकी तोल ३१.२५ सेर हो तो भरे हुए पानीकी तोल कितनी होगी?

कुंडकी गोलाई=३७.६८ फुट

$$\therefore \text{ उसका अर्द्धव्यास} = \frac{३७.६८}{२\pi} \text{ फुट}$$

$$= \frac{३७.६८}{२ \times ३.१४} \text{ फुट}$$

$$= ६ \text{ फुट}$$

$$\text{कुंडका घनफल} = \pi \times ६^{२} \times १० \text{ घन फुट}$$

$$= ३.१४ \times ३६ \times १० \text{ घन फुट}$$

$$= ११३०.४ \text{ घन फुट}$$

एक घनफुट पानीकी तोल ३१.२५ सेर है, इसलिए कुण्डमें भरे हुए पानीकी तोल=११३०.४ × ३१.२५ सेर=३५३२५ सेर

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१०

(१) एक बेलनका व्यास १५.४ सें० मीटर और ऊंचाई २० सें० मी० है तो उसका घनफल बताओ।

(२) एक कुआं ५० फुट गहरा है, जिसमें १२ फुट पानीकी गहराई है तो कुए में पानीके ऊपर कितने घन फुट हवा है ? कुए की गोलाई ६ २८ गज़ है ।

(३) एक नलसे जिसका भीतरी व्यास २ इंच है, १२ घन्टेमें कितना पानी भरा जा सकता है, यदि पानीकी चाल प्रति सेकण्ड २ फुट हो ।

(४) एक सीसेके नलका बाहरी और भीतरी व्यास क्रमसे ६ सें० मी० और ५ २ सें० मी० है । नलकी लम्बाई यदि १२ फुट हो तो उसके बनानेमें कितना सीसा गलाया गया होगा ?

(५) एक घटकी (jar) गहराई १५ सेंटीमीटर है और उसका व्यास ४ सेंटी मीटर, ५० घन सेंटीमीटर पानी भर देनेपर कितनी गहराई तक घट खाली रहेगा और यह खाली गहराई कुल गहराईका कौनसा भाग होगी ?

(६) एक चांदीकी चद्दर बिल्कुल गोल और सब स्थानमें एकसी मोटी है, इसका अर्द्धव्यास १५ सेंटीमीटर और मोटाई ३ सेंटीमीटर है । यदि एक घन सेंटीमीटर चांदीके दाम १० आने हों तो कुल चद्दरके बेचनेमें कितना रुपया मिलेगा ।

(७) एक सेर तौलवाला पत्थर दो असमान भागोंमें टूट गया, बिना तराज़ू या कमानीदार कांटेके, इनकी तौल कैसे मालूम कर सकते हो ?

(८) १०० घन सेंटीमीटरवाले नपना घटमें एक एक घन सेंटीमीटरके चिन्ह लगाये हुए हैं । यदि घटका व्यास २ ६ सेंटीमीटर हो तो एक चिह्नसे दूसरेकी दूरी क्या होगी ?

अभ्यासार्थ प्रयोग

१—किसी टेढे मेढे ठोसका आयतन तोलकर निकालो ।

## वृत्त-सूची, गोला और वेलन

एक ही ऊंचाई और व्यासवाली (cone) वृत्तसूची, (sphere) गोले और वेलनके आयतनोंमें एक विशेष सम्बन्ध रहता है जिसके जान लेनेसे वृत्त सूची और गोलोंके आयतन

निकालनेका भी गुर मालुम हो जायगा। इसलिए यह सम्बन्ध जानना आवश्यक है। ( देखो चित्र १३ )




चित्र १३

**प्रयोग २३**—एक ही ऊंचाई और व्यासवाली वृत्त-सूची, गोले और बेलनका घनफल तोलकर निकालना।

यह सब चीजें एक ही पदार्थकी ( अर्थात् एक ही धातु या लकड़ी) बनी हुई लो, और २२वें प्रयोगके अनुसार सबका घनफल तोलकर निकालो। नीचेकी भांति खाना बनाकर इस प्रकार लिखो :—

| नाम | तोल | आयतन |
|---|---|---|
| वृत्तसूची | | |
| गोला | | |
| बेलन | | |

(१) वृत्तसूचीका आयतन / बेलनका आयतन =

(२) गोलेका आयतन / बेलनका आयतन =

यदि तोलनेमें असावधानी न हुई होगी तो वृत्तसूचीके आयतनको बेलनके आयतनसे भाग देनेपर १/३ और गोलेके आयतनको बेलनके आयतनसे भाग देनेपर २/३ आवेगा।

यदि एक खोखला बेलन ऐसा हो जिसकी भीतरी ऊंचाई और व्यास वृत्तसूची और गोलेकी ऊंचाई और व्यासके बराबर हो तो ब्यूरटसे भी इन सम्बन्धोंकी शुद्धताकी जांच की जा सकती है। इसके लिए नीचेवाले प्रयोग करो।

प्रयोग २४—वृत्तसूची, गोला और बेलनका सम्बन्ध ब्यूरटसे निकालना।

पहले देखो, बेलनमें कितना पानी भरा जा सकता है। यही बेलन का आयतन होगा। पानी निकालकर बेलनको सुखा लो और वृत्तसूची बेलनके भीतर रखकर देखो अब कितने पानीसे बेलन भर आता है और वृत्त सूची डूबी रहती है। पानीके इस आयतनको बेलनके आयतनसे घटानेपर वृत्त सूचीका आयतन मालूम होगा।

इसी तरह गोलेको भी बेलनके भीतर रखकर और पानी भरकर गोलेका आयतन निकालो।

नापोंको इस तरह लिखो—

वेलनको पानीसे भर देनेपर ब्यूरटका चिह्न= घ० सें० मी०
" " भरनेके पहले " = घ० सें० मी०
(१) वेलनका आयतन = घ० सें० मी०
वृत्तसूचीको वेलनमें रखकर और पानीसे भर देनेपर
ब्यूरटका चिह्न = घ० सें० मी०
वृत्तसूचीको वेलनमें रखकर और पानीसे
भरनेके पहले ब्यूरटका चिह्न = घ० सें० मी०
(२) वृत्तसूचीके रहते हुए जितने
पानीसे वेलन भर जाता है वह = घ० सें० मी०
∴ वृत्तसूचीका आयतन= (१)—(२)
इसी तरह गोलेका भी आयतन निकालो।

यदि यह उतरानेवाले पदार्थके हों तो आलपीनसे इनको डुबा रखना चाहिये। इनसे भी वही सम्बन्ध निकलेगा जो तोलकर आया है अर्थात्

$$\frac{\text{वृत्तसूचीका आयतन}}{\text{वेलनका आयतन}} = \frac{१}{३}$$

$$\frac{\text{गोलेका आयतन}}{\text{वेलनका आयतन}} = \frac{२}{३}$$

वृत्तसूची, और गोलोके घनफल निकालनेके गुर

यह दिखलाया जा चुका है कि,

$$\text{घ} = \pi\, \text{त्र}^{2} \times \text{उ}$$

जहां घ = वेलनका घनफल, त्र = वेलनका व्यासार्द्ध और उ = वेलनकी ऊंचाई।

वृत्तसूचीका घनफल वेलनके घनफलका तिहाई होता है, जब वृत्तसूचीकी ऊंचाई और उसके आधारका व्यास क्रमसे वेलनकी ऊंचाईके और व्यासके बराबर हों ।

वृत्तसूचीका घनफल $=\frac{1}{3}\times \pi$ त्र $^2\times$ उ . (१)

परन्तु वेलन, गोले और वृत्तसूचीकी ऊंचाइयां समान हैं और गोलेकी ऊंचाई और व्यास बराबर हैं, इसलिए उ=२ त्र और

गोलेका घनफल $=\frac{1}{3}\times \pi \times$ त्र$^2\times$ २त्र $=\frac{2}{3}\times \pi$ त्र$^3$

यदि वृत्तसूचीकी ऊंचाई आधारके व्यासके समान न हो तो गुर यह होगा, वृत्तसूचीका घनफल $=\frac{1}{3}\times \pi$ त्र$^2\times$उ (देखो गुर (१))

उदाहरण (१)—वृत्त-सूचीके आधारका व्यास ५ फुट है और ऊंचाई १२ फुट, तो उसका घनफल क्या है ?

घ $=\frac{1}{3}\pi$ त्र$^2$ उ

जहां घ = वृत्त-सूचीका घनफल,

त्र = " व्यासार्द्ध

उ = " की ऊँचाई

दी हुई वृत्त-सूचीका घनफल

$=\frac{1}{3}\times 3.14\times(2.5)^2\times 12$

$= 78.5$ घनफुट

(२)—एक गोलेका व्यास ४ इंच है तो उसका घनफल कितना है ?

बेलनको पानीसे भर देनेपर ब्यूरटका चिह्न= घ० सें० मी०
" " भरनेके पहले " = घ० सें० मी०

(१) बेलनका आयतन = घ० सें० मी०

वृत्तसूचीको बेलनमें रखकर और पानीसे भर देनेपर
ब्यूरटका चिह्न = . घ० सें मी०

वृत्तसूचीको बेलनमें रखकर और पानीसे
भरनेके पहले ब्यूरटका चिह्न = . घ० सें० मी०

(२) वृत्तसूचीके रहते हुए जितने
पानीसे बेलन भर जाता है वह = घ० सें० मी०

वृत्तसूचीका आयतन= (१)—(२)

इसी तरह गोलेका भी आयतन निकालो।

यदि यह उतरानेवाले पदार्थके हों तो आलपीनसे इनको डुबा रखना चाहिये। इनसे भी वही सम्बन्ध निकलेगा जो तोलकर आया है अर्थात्

$$\frac{\text{वृत्तसूचीका आयतन}}{\text{बेलनका आयतन}} = \frac{१}{३}$$

$$\frac{\text{गोलेका आयतन}}{\text{बेलनका आयतन}} = \frac{२}{३}$$

वृत्तसूची, और गोलोके घनफल निकालनेके गुर

यह दिखलाया जा चुका है कि,

$$\text{घ} = \text{π} \, \text{त्र}^2 \times \text{उ}$$

जहां घ = बेलनका घनफल, त्र = बेलनका व्यासार्द्ध और उ = बेलनकी ऊंचाई।

वृत्तसूचीका घनफल वेलनके घनफलका तिहाई होता है, जब वृत्तसूचीकी ऊंचाई और उसके आधारका व्यास क्रमसे वेलनकी ऊंचाईके और व्यासके बराबर हों।

वृत्तसूचीका घनफल=$\frac{1}{3}\times\pi$ त्र$^2\times$उ (?)

परन्तु वेलन, गोले और वृत्तसूचीकी ऊंचाइयां समान हैं और गोलेकी ऊंचाई और व्यास बराबर हैं, इसलिए उ=२ त्र और

गोलेका घनफल=$\frac{2}{3}\times\pi\times$ त्र$^2\times$ २त्र=$\frac{4}{3}\times\pi$ त्र$^3$

यदि वृत्तसूचीकी ऊंचाई आधारके व्यासके समान न हो तो गुर यह होगा, वृत्तसूचीका घनफल=$\frac{1}{3}\times\pi$ त्र$^2\times$उ (देखो गुर (१))

उदाहरण (१)—वृत्त-सूचीके आधारका व्यास ५ फुट है और ऊँचाई १२ फुट, तो उसका घनफल क्या है ?

घ = $\frac{1}{3}\pi$ त्र$^2$ उ

जहां घ = वृत्त-सूचीका घनफल,

त्र = " व्यासार्द्ध

उ = " की ऊँचाई

दी हुई वृत्त-सूचीका घनफल

= $\frac{1}{3}\times$३.१४$\times$(२.५)$^2\times$१२

= ७८.५ घनफुट

(२)—एक गोलेका व्यास ४ इंच है तो उसका घनफल कितना है ?

घ = $\frac{4}{3}$ π त्र³

जहां घ = गोलेका घनफल

त्र = " व्यासार्द्ध

∴ दिये हुए गोलेका घनफल = $\frac{4}{3}$ × ३ १४ × २³ घन इञ्च

= $\frac{4}{3}$ × ३ १४ × २³ घन इंच

= ३३ ४६ घन इंच

( ३ ) पीतलके एक ठोस बेलनके एक सिरेपर एक वृत्त-सूची खरादी हुई है, जिसके आधारका व्यासके समान है। यदि सूचीकी नोकसे बेलनके दूसरे सिरे तककी ऊंचाई ८ इंच हो और बेलनकी ऊंचाई ५ इंच, तो उस कुलका घनफल क्या होगा ? बेलनके सिरेका व्यास २ इंच है।

कुलका घनफल = वृत्त सूचीका घनफल + बेलनका घनफल

वृत्त-सूचीकी ऊंचाई = ८—५ इंच = ३ इंच

और उसके आधारका व्यास = २ इंच,

∴ वृत्त-सूचीका घनफल = $\frac{1}{3}$ × π × १² × ३ घन इंच

= $\frac{1}{3}$ × ३ १४ × ३ घन इंच

= ३·१४ घन इंच।

बेलनकी ऊंचाई=५ इञ्च, व्यास = २ इञ्च

∴ बेलनका घनफल = π × ($\frac{२}{२}$)² × ५ घन इञ्च

= ३ १४ × ५ घन इञ्च

= १५ ७ घन इञ्च

∴ कुलका घनफल = ३ १४ + १५ ७ घन इञ्च

= १८ ८४ घन इञ्च

## अभ्यासार्थ प्रश्न—११

(१) एक लकड़ीकी बनी हुई वृत्त-सूचीके आधारका व्यास १ फुट और उसकी ऊंचाई ६ फुट है। यदि १ घनफुट लकड़ीकी तोल १२ सेर हो तो सूचीकी तोल क्या होगी?

(२) एक खोखले गोलेका व्यास १४ इंच है और मोटाई १ इंच, इसमें कितने घन इंच धातु लगी हुई है?

(३) एक गलाकार घवरहरा ६० हाथ ऊंचा और १० हाथ व्यासमें है। इसके सिरेपर एक अर्द्ध गोलाकार गुम्बद है, जिसका व्यास भी घवरहरेके व्यासके बराबर है। उस घवरहरेमें कितनी हवा है?

(४) एक ८ इंच व्यासका गोला एक खोखले वेलनमें ठीक बैठ जाता है और वेलनके सिरेके समतल रहता है, कितने पानीसे वेलनका खाली स्थान बिलकुल भर जायगा?

(५) ८ सें० मी० लम्बे, ६ सें० मी० चौड़े और ५ सें० मी० मोटे तांबेके टुकड़ेमें ३ सें० मी० व्यासवाला अर्द्ध-गोलाकार छेद खरादा गया। कुल टुकड़ेका कौनसा भाग निकल गया?

(६) एक वृत्त सूची, एक गोलार्द्ध और एक वेलनके आधार और ऊंचाई समान हैं। इनके घनफलका एक दूसरेसे क्या सम्बन्ध है?

(७) एक शिवालय कुछ ऊंचाई तक वेलनके आकारका बना हुआ है, उसके ऊपरका भाग वृत्त सूचीके आकारका है। यदि वृत्त सूचीकी ऊंचाई कुल ऊंचाईका $\frac{1}{3}$ हो और शिवालयकी गोलाई कुल ऊंचाईका $\frac{1}{3}$ तो शिवालयका भीतरी आयतन क्या है, जब कि इसका व्यास ३ गज है?

(८) पृथ्वीका व्यास ८००० मील है तो यह कितना स्थान घेरे हुए है?

(९) एक वृत्त-सूचीमेंसे, जिसके आधारका व्यास ५ इंच है और ऊंचाई ८ इंच एक दूसरी वृत्तसूची ३ इंच ऊंची ऊपरसे निकाल ली गयी तो बची

हुई छिन्न शिखा वृत्ति-सूचीका (the frustum of the cone) घनफल क्या होगा, यदि इसका ऊपरी व्यास १$\frac{1}{2}$ इंच हो ?

## त्रिपहल और ऋजु-भुज-सूचीका घनफल

जिस प्रकार बेलनके घनफल निकालनेका गुर निकाला गया है उसी भांति किसी (right prism) सम त्रिपहल, चौपहल, पंचपहल, षटपहल इत्यादिके घनफल निकालनेकी रीति समझायी जा सकती है, अर्थात् इन सबके किसी सिरेके (आधार) क्षेत्रफलको दूसरे सिरेकी दूरीसे गुणा करो यही घन फल होगा।

इसकी सत्यता प्रयोग द्वारा यों जाचो। पहले नापकर आधारका क्षेत्रफल निकालो फिर ऊँचाई नापकर क्षेत्रफलको ऊँचाईसे गुणा करो।

नपना वर्तनके द्वारा देखो कि उसके डुबानेसे कितना पानी ऊपर उठता है।

ऋजु भुज-सूचीके (pyramid) घनफल निकालनेका गुर—

वृत्त-सूचीका घनफल = $\frac{1}{3}$ × π त्र$^2$ × उ

जहां त्र वृत्तसूचीका व्यासार्द्ध है और उ उसकी ऊँचाई।

वृत्त सूचीके आधारका क्षेत्रफल=π त्र$^2$

वृत्त सूचीका घनफल=$\frac{1}{3}$ × उ × आधारका क्षेत्रफल

ऋजु-भुज सूचीका आधार त्रिभुज, चतुर्भुज, पंचभुज इत्यादि होता है। इसलिए इसका घनफल=$\frac{1}{3}$ × उ × ऋजु-भुजके आधारका क्षेत्रफल।

**प्रयोग २५**—पतली कांचकी नलीका व्यास नापना।

नलीका एक मुँह मोम, काग या आंचसे बन्द कर दो। यदि आँचसे बन्द करो तो खूब ठंडा करनेके बाद पानी छोड़ो। नलीमें दो चिह्न ३, ४ इंचकी दूरीपर बनाओ और इसको ठीक सीधो खड़ा करो।

पहले नीचेवाले चिह्नतक पानी (ब्यूरटसे) भरो, ब्यूरटके जिस चिह्नपर पानी हो उसको नोट बुकमें लिख लो। फिर बड़ी सावधानीसे दूसरे चिह्नतक पानी भरो और ब्यूरटमें पानी-तलके चिह्नको लिख लो। इन दोनोंका अन्तर उस पानीका घनफल होगा, जो नलीके दोनों चिह्नोंके बीचमें अँटता है।

इसी प्रकार तीन बार इन दोनों चिह्नोंके बीचका घनफल निकालो। इस घनफलको दोनों चिह्नोंके बीचकी दूरीसे भाग देनेपर नलीके ( Cross-section ) मध्य च्छेदका क्षेत्रफल निकल आवेगा। फिर तो मध्य-च्छेदका व्यास निकालना कुछ कठिन नहीं है।

**प्रयोग २६**—किसी पतले तारका व्यास नापना।

एक मीटरके लगभग लम्बा तार लेकर उसकी लम्बाई सावधानीसे नाप लो। इसको मोड़कर ब्यूरटमें छोड़ो और देखो कितना पानी हटता है। बाकी बातें प्रयोग ७५ के अनुसार करो।



# ६—मात्रा और भार

## मात्राकी नाप

किसी वस्तुके पदार्थमात्रको उस वस्तुकी (mass) मात्रा कहते हैं। किसी वस्तुकी मात्रा कहनेसे उस वस्तुके पदार्थके परिमाणका बोध होता है। जब कहते हैं कि अगूठीमें सोनेकी मात्रा कम है तब तात्पर्य्य यही होता है कि अगूठी जिस पदार्थकी बनी है वह अर्थात् सोना कम है।

जैसे लम्बाई, क्षेत्रफल, आयतन इत्यादिके नापनेकी इकाइयां होती हैं वैसे ही मात्राके नापनेकी इकाइया होती हैं। ब्रिटिश राज्यमें जहाँ लम्बाईकी इकाई बडी सावधानीसे रखी हुई है वही (unit of mass) मात्राकी इकाई भी रखी हुई है। यह प्लेटिनमके एक टुकडेकी मात्रा है, जो एक विशेष तापक्रमपर बड़ी सावधानीसे रखा रहता है। इस इकाईका नाम (pound or lb) पौण्ड है। छोटी और बडी ब्रिटिश मात्राकी इकाइयोंका सम्बन्ध यह है —

| | | | |
|---|---|---|---|
| १६ | ड्राम | = | १ औंस |
| १६ | औंस | = | १ पौंड |
| १४ | पौंड | = | १ स्टोन |

इत्यादि

मात्राकी मेट्रिक इकाईका (Metric unit of mass) नाम किलोग्राम (kilogram) है। यह प्लेटिनमके एक टुकडेकी मात्रा है, जो बडी सावधानीसे एक विशेप तापक्रमपर रखा रहता है। इसकी मात्रा १००० घन सेंटीमीटर पानीकी मात्राके समान होती है, जब पानी एक विशेप तापक्रमपर हो।

किलोग्रामके हजारवें भागको ग्राम कहते हैं, इसलिए यह स्पष्ट है कि एक घन सेंटीमीटर पानीकी मात्रा उस विशेष तापक्रमपर एक ग्राम होती है। छोटी बड़ी इकाइयोंका सम्बन्ध यह है—

१ मिलीग्राम (milligram) = $\frac{१}{१०००}$ ग्राम या ०.००१ ग्राम

१ सेंटीग्राम (centigram) = $\frac{१}{१००}$ ग्राम या ०.०१ ग्राम

१ डेसीग्राम (decigram) = $\frac{१}{१०}$ ग्राम या .१ ग्राम

१ डीकाग्राम (Decagram) = १० ग्राम

१ हेक्टोग्राम (Hectogram) = १०० ग्राम

१ किलोग्राम (Kilogram) = १००० ग्राम

## भारकी नाप

यह सभी जानते हैं कि जब कोई वस्तु ऊपरसे छोड़ दी जाती है तब वह पृथ्वीपर गिर पड़ती है अर्थात् उसको पृथ्वी खींच लेती है। जिस बलसे पृथ्वी किसी वस्तुको खींच लेती है उसको आकर्षण शक्ति (force of attraction) अथवा गुरुत्वाकर्षण (gravitation) कहते हैं। जितने बलसे पृथ्वी किसी वस्तुको अपनी ओर अथवा अपने केन्द्रकी ओर खींचती है उसको उस वस्तुका भार कहते हैं। जो वस्तु किसी दूसरी वस्तुपर ठहरी हुई है उसमें भी भार होता है, अर्थात् उसको भी पृथ्वी खींच रही है। उसके न गिरनेका कारण वह दूसरी वस्तु है, जो उसको थामे हुए है, जिस कारण वह स्वयम् दबी जा रही है। उदाहरणार्थ, जब कोई वस्तु

हथेलीपर रखते हो तब वह हथेलीको दबाती हुई मालूम होती है। दबानेका कारण इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है कि पृथ्वी उसको खींच रही है और हथेलीपर वस्तुके थमे रहनेका कारण इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है कि हाथका बल पृथ्वीकी आकर्षण शक्तिके प्रतिकूल लगकर उसको गिरने से रोक देता है।

यह याद रखना चाहिये कि किसी वस्तुकी मात्रा और उसके भारमें बहुत अन्तर होता है। मात्रा उस वस्तुका पदार्थमात्र है, परन्तु भार वह शक्ति है जिससे वह वस्तु पृथ्वीकी ओर खिंची जाती है। वस्तुकी मात्रा एकसी बनी रहनेपर भी उसके भारमें कमी बेशी हो सकती है। पृथ्वीतलसे ऊपर ज्यों ज्यों चढ़ते जाओ त्यों त्यों वस्तुओंका भार कम होता जाता है अर्थात् जब वस्तु पृथ्वी के केन्द्रके पास रहती है तब उसका भार अधिक रहता है और दूर रहनेसे कम, यद्यपि मात्रामें कोई अन्तर नहीं आने पाता। पृथ्वी सामान गोलाकार नहीं है, वरन् उत्तरी या दक्षिणी ध्रुवके जितने ही पास जाओ उतना ही केन्द्र भी पास होता जाता है, इसलिए यदि वस्तु ज्यों ज्यों ध्रुवोंके पास होती जाती है, उसका भार अधिक होने लगता है।

भार नापनेकी इकाइयां पौण्डकी तोल किलोग्रामकी तोल, ग्रामकी तोल आदि ह। जितने बलसे एक पौण्डकी मात्रा आकर्षित होती है उतने बलको पौण्ड-भार और जितने बलसे किलोग्रामकी मात्रा आकर्षित होती है उसको किलोग्राम-भार कहते हैं। इसी तरह भारकी और इकाइयोंका भी सम्बन्ध है।

## मात्राका नापना

किसी वस्तुकी मात्रा जाननेके लिए यह देखते हैं कि उसपर पृथ्वीकी आकर्षण शक्ति कितना काम कर रही है अर्थात् उस वस्तुका भार क्या है। किलोग्रामका जितना भार होता है उतना ही भार यदि किसी वस्तुका हो तो उस वस्तु-की मात्राको एक किलोग्राम समझना चाहिये, या यदि किसी वस्तुका भार एक पौण्ड मात्रा के भार के समान हो तो उस वस्तु की मात्रा एक पौण्ड समझना चाहिये, इत्यादि। जिन विशेष मात्राओंसे किसी वस्तुकी मात्रा नापते हैं उनको बाट कहते हैं और मात्रा नापनेकी क्रियाको तोलना कहते हैं, क्योंकि इस क्रियामें किसी वस्तुकी एक ज्ञात मात्राके भारसे तुलना की जाती है। इसीलिए किसी वस्तुके भारको उस वस्तुकी तोल कहते हैं, जिसका तात्पर्य्य यह है कि वह वस्तु उस ज्ञात पदार्थ-के भारसे तुलती है।

तोलनेके लिए जिस सामग्री विशेषकी आवश्यकता पड़ती है उसको तुला, तराजू (balance) या कांटा कहते हैं। तुला दो प्रकारके होते हैं, जो दो भिन्न सिद्धान्तोंपर बनाये जाते हैं। साधारण तुला अर्थात् तराजूमें एक तुलादण्ड (beam) होता है जिसे बीचों बीच थामनेके लिए सुमेरु बना रहता है, इसी जगहसे तुलादण्ड घूमता है, और दो पलड़े घूमनेके स्थानसे समान दूरीपर इधर उधर लटकते रहते हैं। इसका सिद्धान्त यह है जब तुलादण्ड बीचों बीचसे लटकाया जानेपर धरातल-के समानान्तर हो जाय तब मध्यसे समान दूरीपर समान मात्राकी वस्तुओं के लटकानेसे भी वह धरातल के समानान्तर रहता है। यह समान दूरी जितनी ही सूक्ष्मतापूर्वक शुद्ध हो उतनी ही शुद्धता तोलनेमें होती है। वैज्ञानिक प्रयोगोंमें राईसे

भी अत्यन्त छोटी वस्तुओंके तोलनेका काम पडता है, इसलिए वैज्ञानिक तुला बहुत बारीकीके साथ बनाये जाते हैं और इनका दाम भी बहुत होता है। प्रारम्भिक विज्ञान सीखनेमें एक साधारण तुला काममें लाया जा सकता है। (देखो चित्र २४ )




चित्र २४

इसमें तुला-दड पीतलका होता है, जो मध्य रेखापर बहुत कडे लोहे या दुधिया पत्थरकी ( agate ) बनी हुई छुरीकी धारके सहारे वैसे ही कडे लोहे या पत्थरके तलपर ठहरा रहता है। यह पत्थरका तल बीचवाले ( pillar ) स्तभपर रहता है इस मध्य रेखासे समान दूरीपर तुलादडके दोनों किनारोंपर उसी प्रकारकी छुरीके खड ऊपरकी ओर धार किये हुये जडे रहते हैं। इन्हींपर पलडोंको लटकानेवाले

लटकन कटियाके सहारे रखे रहते हैं। कटियाके ऊपरी भागपर एक खुली हुई नाली होती है, जिसका मध्यच्छेद ऐसा (∧) होता है। इसीके द्वारा छुरीकी धारपर कटिया और कटिया के थमे हुये पलडे लटका करते हैं। तुलादण्डके मध्यसे एक काँटा नीचेकी ओर लटका रहता है, जो स्तम्भपर हाथीदाँतके बने हुये स्केलपर इधरसे उधर घूमता है। जब यह काँटा स्केलके मध्य चिन्हपर रहता है तब तुलादण्ड धरातलके समानान्तर समझा जाता है। तौलनेकी नापोंकी इसी काँटेके कारण और भी अधिक हो जाती है, इसलिए अच्छी तुलाको प्राय काँटा भी कहते हैं। सुनार अपनी तराजूको काँटा ही कहता है। जब तोल चुक्ते हैं, तुलादण्डको एक पेचके सहारे उतार देते हैं, जिसमें छुरीकी धार तुलादण्डके हिलने जुलनेसे जल्दी घिस न जाय, क्योंकि इन्हीं धारोंके शुद्ध रहनेसे मध्य रेखासे पलडोंकी दूरीकी समानता शुद्ध रह सकती है।

**प्रयोग २७**—तुलाके अङ्गोंको जाँच।

'द' दस्तेको दाहिनी ओर घुमानेसे तुलादण्ड उठ जाता है और पलडे धारोंपर लटकने लगते हैं। देखो 'घ' काँटा 'ज' स्केलपर मध्यचिन्हके इधर उधर समान दूरीपर आता जाता है। काँटा मध्य चिन्हसे जिस ओर अधिक जाता है उसी ओरका पलडा हल्का होता है। दूसरे पलडेको भी इसीके समान करनेकेलिए उसी किनारेवाले (स्क्रू screw) पेचको भीतरकी ओर खसका देते हैं। ऐसे पेच (ढिबरी या स्क्रू) किसी तुलादण्डके दोनों किनारोंपर और किसीके एक ही किनारेपर होते हैं। चित्रमें केवल एक ही किनारेपर ऐसा पेंच 'ग' दिखाया गया है। जिधरका पलडा हलका हो

उसी तरफके पेंचको 'बाहरकी ओर खसका देने अथवा उसके दूसरे किनारेवाले पेंचको भीतरकी ओर खसका देनेसे पर पलडा ठीक हो जायगा। ( देखो चित्र २४ )

तुलादण्ड धरातलके समानान्तर उसी समय हो सकता है, जब इसको थामनेवाला स्तम्भ बिल्कुल सीधा खड़ा हो और स्तम्भका सीधा खड़ा होना उसी समय सम्भव है जब इसका आधार धरातलके समानान्तर हो। इसकी शुद्धताकी जाँच डोरेसे लटकी हुई सूची या साहुलसे की जाती है। इसकी नोक नीचेवाली सूचीकी नोकसे मिली हो तो शुद्ध समझना चाहिये। यदि ऐसा न हो तो आधारके नीचे लगे हुए पेचों 'छ', 'छ' का ऊपर नीचे करनेसे नोक मिलायी जा सकती है।

**तोलनेके बांट**—तोलनेके लिए बाटोंकी आवश्यकता पड़ती है। इसलिए आवश्यक बांट ( weight box ) बाट बक्समें प्रत्येक तुलाके पास रखे रहते हैं। बांट बक्समें साधारणत: यह बांट रहते हैं—

(१) १०० ग्राम, ५० ग्राम, २० ग्राम, २० ग्राम, १० ग्राम, ५ ग्राम, २ ग्राम, २ ग्राम और १ ग्राम।

(२) ५०० मि० ग्राम, (० ५ ग्राम), २०० मि० ग्राम (० २ ग्राम), २०० मि० ग्राम ( ० २ ग्राम ), १०० मि० ग्राम ( ० १ ग्राम ), ५० मि० ग्राम ( ० ०५ ग्राम ), २० मि० ग्राम ( ० ०२ ग्राम ), २० मि० ग्राम ( ० ०२ ग्राम ), १० मि० ग्राम ( ० ०१ ग्राम)

इन बाटोंसे कोई वस्तु, जिसका भार १० ग्राम ग्राम और २११ १ ग्रामके बीचमें है, तोली जा सकती है। प्रत्येक बांट बक्समें एक चिमटी रखी रहती है, जिससे बांट उठाते

हैं। बांटोंको हाथसे कभी न छूना चाहिये, क्योंकि हाथकी चिकनाहट अथवा और किसी गन्दगीसे बांट बिगड जाते हैं और उनकी तोलमें अन्तर पड जाता है।

तोलनेकी विधि यह है कि जिस वस्तुकी तोल जाननी है उसे बायें पलडेपर बीचोंबीच रखो और अपने दाहिने हाथवाले पलडेपर पहले सबसे बडा बाट रखो, काँटा बाईं ओरको जाने लगे तो समझना चाहिये कि बाट बहुत बडा है। इसको उठाकर बक्समें उसके नियत स्थानपर रखो और उसके बादवाले छोटे बांटको पलडेपर रखो। यदि अब भी बाटका भार अधिक हो तो उससे छोटे बांटको रखो, इत्यादि। सदैव बडे बांटको पहले रखो, फिर उससे छोटे और औरोंसे बडेको, कभी ऐसा न करो कि जब बडा बाट बहुत भारी हो तब उससे बहुत छोटा बांट रखा। ऐसा करनेमें बहुत देर लगेगी तब कहीं तोल सकोगे। जब इतने बांट रख चुको, जिनसे कांटा स्केलके मध्य चिह्नकी दोनों तरफमें बराबर दूरीतक घूमे तब बाट-बक्समें उन स्थानोंको देखो जहांसे बाट हटाये गये हैं। खाली स्थानोंसे हटाये हुए बांटोंका योगफल निकाल लो। यही उस तुलनेवाली वस्तुकी तोल है। अब पलडेसे उठाकर बाट-बक्समें बांटोंको उनके नियत स्थानमें रखते समय भी उनको जोड़ते जाओ, और मिलाओ। देखो, पहला जोड ठीक है या नहीं। इससे दुबारा जाँच हो जायगी।

तोलनेके समय इन बातोंका ध्यान रखो,—

१—लटकी हुई सूचीसे जांचो कि तुला समानान्तर धरातलपर है या नहीं।

२—दस्तेको दाहिनी ओर घुमाकर देखो, कॉटा स्केलके मध्य चिह्नकी दोनों दिशाओंमें बराबर घूमता है या नहीं। यह दोनों बातें ठीक न हों तो शिक्षकसे ठीक कराओ।

३—जो वस्तु तोलनी है वह बहुत गरम न हो, और न भीगी ही हो। भीगी होनेसे पलडा खराब हो जायगा और गरम होनेसे हवाके हल्के झोंके उठेंगे जिनसे तोलमें अन्तर पड़ जायगा और ठंडा होते हुए वह वस्तु हवासे नमी सोख-कर कुछ भारी भी होती जायगी।

४—जो वस्तु तोलनी हो उसे सदैव बायें पलडेपर रखो और बांटोंको दाहिने पलडेपर। यह सावधानी केवल सुभीतेके लिए की जाती है। बांटोंको बार बार उठाना पडता है और यह काम दाहिने हाथसे ही लोग करते हैं। इसलिए बाट-बकसको दाहिने हाथके पास होना चाहिये और उसीके पास वाला पलडा अर्थात् दाहिना पलडा भी बांटोंके लिए प्रयोग करनेमें जल्दी होती है।

५—पलडेपर कोई वस्तु या बांट उसी समय रखो जब तुलादंड स्तंभपर ठहरा हुआ हो। यदि तुलादंड टँगा हुआ हो तो कदापि पलडेको न छूओ और न उसपर कोई वस्तु रखो, क्योंकि ऐसा करनेसे तुलादंडका भारी सिरा एक-बारगी झुक जाता है और बडे जोरका शब्द होता है। झोंके के कारण छुरीकी धारोंपर बडी चोट लगती है, जिससे यह घिस जाती हैं और तुला कुछ दिनमें निकम्मा हो जाता है। इसलिए जब कोई बाट पलडेपरसे हटाना हो या पलडेपर रखना हो, दस्तेको बाईं ओर घुमाकर तुलादंडको स्थिर कर दो तब हटाने और रखनेका काम करो। आरंभसे ही अभ्यास इस बातका करना चाहिये कि बायां हाथ दस्तेपर

रहे और दाहिना हाथ चिमटी लिए हुए बांटोंके हटाने और रखने पर। जब बांट भारी जान पड़े तुरन्त बाएँ हाथसे दस्तेको घुमाओ, बांट हटाओ, दूसरा बांट रखो और दस्तेको दाहिनी ओर घुमाओ, इस तरह बड़ी फुरती होती है।

६—दस्तेको घुमाते समय कांटा मध्य चिह्नके पास रहता है तब कोई शब्द नहीं होता, परन्तु यदि वह एक किनारे हो तो भी शब्द होता है और छुरीकी धारें रगड़ खा जाती हैं।

७—किसी वस्तुकी अन्तिम तोल लेते समय तुलाका ढकना बन्द कर दो कि हवाके कारण कांटा हिलता ही न रह जाय। अच्छी तुला बक्सोंमें बन्द रहा करती है।

८—जब तोल चुको, बांटोंको उचित स्थानपर रखो।

९—बांटोंको मेजपर, अथवा तुलाके आधारपर कभी मत रखो।

**प्रयोग २८**—औंस और ग्रामका सम्बन्ध निकालना।

१ औंस-बांटको बाएँ पलड़ेपर रखो और देखो कितने ग्राम बाटसे वह तुल जाता है। इसी प्रकार २ औंस-बाट,

| औंस | ग्राम | प्रति औंस ग्रामोंका अङ्क |
|---|---|---|
| | | |
| | औसत | |

२—दस्तेको दाहिनी ओर घुमाकर देखो, कॉटा स्केलके मध्य चिह्नकी दोनों दिशाओंमें बराबर घूमता है या नहीं। यह दोनों बातें ठीक न हों तो शिक्षकसे ठीक कराओ।

३—जो वस्तु तोलनी है वह बहुत गरम न हो, और न भीगी ही हो। भीगी होनेसे पलडा खराब हो जायगा और गरम होनेसे हवाके हल्के झोंके उठेंगे जिनसे तोलमें अन्तर पड़ जायगा और ठंडा होते हुए वह वस्तु हवासे नमी सोख कर कुछ भारी भी होती जायगी।

४—जो वस्तु तोलनी हो उसे सदैव बायें पलडेपर रखो और बांटोंको दाहिने पलडेपर। यह सावधानी केवल सुभीतेके लिए की जाती है। बांटोंको बार बार उठाना पडता है और यह काम दाहिने हाथसे ही लोग करते हैं। इसलिए बांट-बक्सको दाहिने हाथके पास होना चाहिये और उसीके पास-वाला पलडा अर्थात् दाहिना पलड़ा भी बांटोंके लिए प्रयोग करनेमें जल्दी होती है।

५—पलडेपर कोई वस्तु या बांट उसी समय रखो जब तुलादंड स्तंभपर ठहरा हुआ हो। यदि तुलादंड टँगा हुआ हो तो कदापि पलडेको न छूओ और न उसपर कोई वस्तु रखो, क्योंकि ऐसा करनेसे तुलादंडका भारी सिरा एक-बारगी झुक जाता है और बडे जोरका शब्द होता है। झोंके के कारण छुरीकी धारोंपर बडी चोट लगती है, जिससे यह घिस जाती हैं और तुला कुछ दिनमें निकम्मा हो जाता है। इसलिए जब कोई बांट पलडेपरसे हटाना हो या पलडेपर रखना हो, दस्तेको बाईं ओर घुमाकर तुलादंडको स्थिर कर दो तब हटाने और रखनेका काम करो। आरंभसे ही अभ्यास इस बातका करना चाहिये कि बायां हाथ दस्तेपर

रहे और दाहिना हाथ चिमटी लिए हुए बांटोंके हटाने और रखने पर। जब बांट भारी जान पड़े तुरन्त बायें हाथसे दस्तेको घुमाओ, बांट हटाओ, दूसरा बांट रखो और दस्तेको दाहिनी ओर घुमाओ, इस तरह बडी फुरती होती है।

६—दस्तेको घुमाते समय कांटा मध्य चिह्नके पास रहता है तब कोई शब्द नहीं होता, परन्तु यदि वह एक किनारे हो तो भी शब्द होता है और छुरीकी धारें रगड़ खा जाती हैं।

७—किसी वस्तुकी अन्तिम तोल लेते समय तुलाका ढकना बन्द कर दो कि हवाके कारण कांटा हिलता ही न रह जाय। अच्छी तुला बक्सोंमें बन्द रहा करती है।

८—जब तोल चुको, बांटोंको उचित स्थानपर रखो।

९—बांटोंको बेंचपर, अथवा तुलाके आधारपर कभी मत रखो।

**प्रयोग २८**—औंस और ग्रामका सम्बन्ध निकालना।

१ औंस-बाटको बायें पलड़ेपर रखो और देखो कितने ग्राम-बांटसे वह तुल जाता है। इसी प्रकार २ औंस-बांट,

| औंस | ग्राम | प्रति औंस ग्रामोंका अङ्क |
|---|---|---|
| | | |
| | औसत | |

½ औंस' घांट, ¼ औंस बांटकी तोल ग्रामोंमें निकालो। फिर देखो १ औंस भार कितने ग्राम भारके समान होता है। सबकी औसत निकालो। प्रयोग फलपृष्ठ ८७ परकेसे खाने बनाकर लिखो।

**प्रयोग २६**—एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल निकालना।

पहले एक बीकरको तोलो। यदि स्वच्छ न हो तो खूब धोकर कमसे कम बाहरी तलको अच्छी तरह पोंछ कर सुखा लो, तब तोलो। ब्यूरटसे ३०, ४० वा ४५ घन सेंटीमीटर पानी बीकरमें छोड़ो और तोलो। पानी सहित बीकरकी जो तोल हो उसमेंसे अकेले बीकरकी तोल घटा दोगे तो पानीकी तोल निकल आवेगी। फिर एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल निकाल लो।

नोट—एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल जाननेकेलिए एक ही घन सेंटीमीटर पानी नापकर कभी मत तोलो, क्योंकि नापनेमें तनिकसी भी अशुद्धि हो जानेसे उत्तरमें बहुत अशुद्धि हो जाती है। परन्तु यदि वह अशुद्धि ३० वा ४० घन सेंटीमीटर पानीके साथ हुई तो उत्तर ठीक होता है। इसका कारण पहले बतलाया जा चुका है।

यों लिखो—

| | | |
|---|---|---|
| पानी सहित बीकरकी तोल | = .. . | ग्राम |
| केवल " " | = | ग्राम |
| पानी की तोल | = . | ग्राम |
| ब्यूरटका दूसरा चिह्न | = | घ०सें०मी० |
| " पहला चिह्न | = .. | घ०सें०मी० |
| लिये हुए पानीका घनफल | = | घ०सें०मी० |

$$\text{एक घन सें० मी० पानीकी तोल} = \frac{\text{पानीकी तोल}}{\text{पानीका घनफल}} = \text{ग्राम}$$

तीन बार भिन्न भिन्न घनफलका पानी लेकर तो लो और एक घन सेंटीमीटर पानीकी औसत तोल निकालो। खाने खींचकर लिखनेमें अधिक सुभीता होगा। यों लिखो—

| ब्यूरट का दूसरा चिह्न | ब्यूरटका पहला चिन्ह | पानीका घनफल | बीकर और पानीकी तोल | बीकरकी तोल | पानीकी तोल | एकघनसें० मी० पानी-की तोल |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | |
| | | | | | औसत | |

प्रयोग करनेमें सावधानीकी कमी होती तो १ घ० से० मी० पानी तोलमें १ ग्रामके लगभग होगा।


चित्र २५

दूसरे प्रकारकी साधारण तुला चित्र २५ में दिखायी गयी है। इसमें एक तारका सर्पिल † (spiral) होता है, जिसके नीचेवाले सिरेपर कड़िया होती है और ऊपरवाले सिरेपर एक छल्ला। नीचेवाले सिरेसे लगा हुआ एक कांटा (pointer) होता है जो सर्पिलके बढ़नेसे नीचे उतरता है और सिकुड़नेसे ऊपर चढ़ जाता है। सर्पिलसे लगा हुआ एक स्केल होता है जिसपर चिह्न बने रहते हैं और इन्हीं चिह्नोंके पास अंक खुदे रहते हैं।

†—किसी पतले तारके एक सिरेको पकड़कर दूसरे हाथसे किसी पेन्सिलके चारों ओर लपेटनेसे तारका जो रूप बन जाता है उसको सर्पिल (spiral) कहते हैं।

½ औंस घांट, ¼ औंस-बांटकी तोल ग्रामोंमें निकालो। फिर देखो १ औंस भार कितने ग्राम-भारके समान होता है। सबकी औसत निकालो। प्रयोग फलपृष्ठ ८७ परकेसे खाने बनाकर लिखो।

**प्रयोग २६**—एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल निकालना।

पहले एक बीकरको तोलो। यदि स्वच्छ न हो तो खूब धोकर कमसे कम बाहरी तलको अच्छी तरह पोंछ कर सुखा लो, तब तोलो। ब्यूरटसे ३०, ४० या ४५ घन-सेंटीमीटर पानी बीकरमें छोड़ो और तोलो। पानी सहित बीकरकी जो तोल हो उसमेंसे अकेले बीकरकी तोल घटा दोगे तो पानीकी तोल निकल आवेगी। फिर एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल निकाल लो।

नोट—एक घन सेंटीमीटर पानीकी तोल जाननेकेलिए एक ही घन सेंटीमीटर पानी नापकर कभी मत तोलो, क्योंकि नापनेमें तनिकसी भी अशुद्धि हो जानेसे उत्तरमें बहुत अशुद्धि हो जाती है। परन्तु यदि वह अशुद्धि ३० वा ४० घन सेंटीमीटर पानीके साथ हुई तो उत्तर ठीक होता है। इसका कारण पहले बतलाया जा चुका है।

यों लिखो—

| | | |
|---|---|---|
| पानी सहित बीकरकी तोल | = .. . | ग्राम |
| केवल " " | = | ग्राम |
| ∴ पानी की तोल | = | ग्राम |
| ब्यूरटका दूसरा चिह्न | = . | घ०सें०मी० |
| " पहला चिह्न | = . | घ०सें०मी० |
| लिये हुए पानीका घनफल | = | घ०सें०मी० |

$$\text{एक घन सें० मी० पानीकी तोल} = \frac{\text{पानीकी तोल}}{\text{पानीका घनफल}} = \text{ ग्राम}$$

होता इसलिए यदि ऐसी तुला ध्रुवके पास बनायी जाय जहाँ। आकर्षण शक्तिकी अधिकतासे सर्पिल अधिक बढ़ता है और विषुवत् रेखापर (equator) काममें लायी जाय तो कुछ अधिक मात्रा रखनेपर काटा उचित चिह्नपर आवेगा अथवा यों समझो कि किसी वस्तुके लटकानेसे कांटा १ सेरके चिह्नपर पहुँचता है, यदि उसी वस्तुको लटकाये हुए यह तुला ५ मील पृथ्वीतलसे ऊपर ले जायी जाय तो खिंचावके कम हो जानेसे भार कम हो जायगा और सर्पिल कुछ सिकुड जायगा, जिससे काटा १ सेरके चिह्नसे कुछ ऊपर चढ जायगा।

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१२

१—किसी वस्तुकी मात्रा और उसके भारसे क्या सम्बन्ध है ?

२—किसी प्रयोग वा सामग्रीके द्वारा यह बतलाया जा सकता है कि मात्रा वही रहनेपर भी भारमें न्यूनाधिकता हो सकती है ?

३—कश्मीरमें कोई वस्तु कमानीदार तुलाके द्वारा तौलकर खरीदी जाय तो (१) लन्दन और (२) मदरासमें क्या उसकी तौल उतनी ही ठहरेगी ? अपने उत्तरका कारण भी लिखो।

४—साधारण तुला बनानेमें किन बातों पर ध्यान देना पड़ता है ?

५—तुलाको प्राय काटा कहते हैं, इसका कारण लिखो।

६—किसी बर्तनका आयतन तौलकर कैसे निकालोगे ?

७—एक बोतलकी तौल ३५ ग्राम है। मुहतक पानी भर देनेपर कुल तौलमें ९८ ग्राम होता है तो बोतलका आयतन कितना है ?

८—ऊपरकी बोतलमें यदि शराब भर दी जाय तो कुल तौलमें कितनी ठहरेगी, यदि एक घन सेंटीमीटर शराबकी तौल ०.८५ ग्राम हो ?

९—एक स्टोनमें कितने किलोमीटर होते हैं ?

१०—लकड़ीका एक टेढा मेढा टुकड़ा और वसीका एक आयताकार टुकड़ा दिया जाय तो टेढ़े मेढे टुकड़ेका घनफल बिना किसी नपनेके कैसे निकालोगे ?

कांटा जिस चिह्नपर रहता है वही उस वस्तुके भारका अङ्क समझा जाता है, जो कड़ियामें लटकायी जाती है। चिह्नोंपर अङ्क लगानेकी रीति यह है—जिस समय कड़ियामें कोई वस्तु न लटकती हो, तो जिस स्थानपर कांटा हो वहा चिह्न बना कर शून्य लिख दो, जिसका तात्पर्य्य यह हुआ कि जब कांटा शून्यपर रहता है तब कड़ियामें कोई वस्तु नहीं लगी रहती। इसके पश्चात् १ ग्राम, २ ग्राम, ३ ग्राम ४ ग्राम इत्यादिकी मात्राए रखते जाओ और जहा जहा कांटा पहुँचे वहां वहा चिह्न बनाकर मात्राओंके भारका अङ्क लिख दो। बस (Spring balance) कमानीदार तुला तैयार हो गयी। कड़ियासे इतना भार लटकाना चाहिये जिससे स्प्रिंग एक विशेष सीमासे अधिक न खिंच जाय, क्योंकि जब वह सीमासे अधिक खिंच जायगी तब भारके हटा लेनेपर भी कांटा शून्य स्थानपर नहीं पहुँचेगा और तुला ढीली पड़ जायगी।

इसी प्रकार पौंड, औंस नापनेकी भी तुला बनायी जा सकती है। यह तुला इतनी छोटी होती है कि लोग इसको जेबमें भी रख सकते हैं। इसीलिए यह (pocket balance) जेबी तराजू के नामसे भी प्रसिद्ध है।

कमानीदार तुलामें एक गुण यह होता है कि इससे मात्राकी नापके साथ साथ भार भी नापा जा सकता है। यह बात तुलादण्डवाली तुलासे नहीं परखी जा सकती, क्योंकि दण्डवाली तुलामें बांटकी मात्रासे तोली जानेवाली वस्तुकी मात्राकी तुलना करते हैं, इसलिए जहां कहीं बांटका भार कम होगा वहां वस्तुका भार भी उतना ही कम होगा। परन्तु जेबी तुलामें मात्राकी जांच उसके खिंचावको देखकर करते हैं और यह खिंचाव पृथ्वी-तलपर सर्वत्र एकसा नहीं

होता इसलिए यदि ऐसी तुला ध्रुवके पास बनायी जाय जहाँ। आकर्षण शक्तिकी अधिकतासे सर्पिल अधिक बढ़ता है और विषुवत् रेखापर (equator) काममें लायी जाय तो कुछ अधिक मात्रा रखनेपर कांटा उचित चिह्नपर आवेगा अथवा यों समझो कि किसी वस्तुके लटकानेसे कांटा १ सेरके चिह्नपर पहुँचता है, यदि उसी वस्तुको लटकाये हुए वह तुला ५ मील पृथ्वीतलसे ऊपर ले जायी जाय तो खिंचावके कम हो जानेसे भार कम हो जायगा और सर्पिल कुछ सिकुड़ जायगा, जिससे कांटा १ सेरके चिह्नसे कुछ ऊपर चढ़ जायगा।

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१२

१—किसी वस्तुकी मात्रा और उसके भारसे क्या सम्बन्ध है ?

२—किसी प्रयोग या सामग्रीके द्वारा यह बतलाया जा सकता है कि मात्रा वही रहनेपर भी भारमें न्यूनाधिकता हो सकती है ?

३—कश्मीरमें कोई वस्तु कमानीदार तुलाके द्वारा तौलकर खरीदी जाय तो (१) लन्दन और (२) मदरासमें क्या उसकी तोल उतनी ही ठहरेगी ? अपने उत्तरका कारण भी लिखो।

४—साधारण तुला बनानेमें किन बातों पर ध्यान देना पड़ता है ?

५—तुलाको प्रायः कांटा कहते हैं, इसका कारण लिखो।

६—किसी बर्तनका आयतन तोलकर कैसे निकालोगे ?

७—एक बोतलकी तोल ३५ ग्राम है। मुहतक पानी भर देनेपर कुल तोलमें ६८ ग्राम होता है तो बोतलका आयतन कितना है ?

८—ऊपरकी बोतलमें यदि शराब भर दी जाय तो कुल तोल कितनी ठहरेगी, यदि एक घन सेंटीमीटर शराबकी तोल ०·८५ ग्राम हो ?

९—एक स्टोनमें कितने किलोमीटर होते हैं ?

१०—लकड़ीका एक टेढ़ा मेढ़ा टुकड़ा और उसीका एक आयताकार टुकड़ा दिया जाय तो टेढ़े मेढ़े टुकड़ेका घनफल बिना किसी नपनेके कैसे निकालोगे ?

## ७—घनत्व

यह बहुधा सुना जाता है कि रुई, लकड़ी, अलुमिनियम इत्यादि हलके होते हैं और सीसा, पारा, चांदी, सोना इत्यादि भारी। तात्पर्य्य यह कि जो पदार्थ हलके होते हैं, मात्रा थोड़ी होनेपर भी बहुत स्थान घेरते हैं, और जो भारी होते हैं बहुत कम स्थान घेरते हैं, अर्थात् इनके कण बहुत पास पास होते हैं। घना जंगल, घनी बस्तीके अर्थ क्या है? थोड़े ही स्थानमें जहां बहुत से वृक्ष हों घना जंगल कहेंगे, और जिस बस्तीमें मनुष्य संख्या अधिक हो और स्थान कम, उसे घनी बस्ती कहते हैं। इसी तरह जो पदार्थ मात्रामें अधिक हो और स्थान कम घेरता हो उसे घना पदार्थ कहते हैं और पदार्थके इस गुण को घनत्व कहते हैं। परन्तु केवल इतना कह देनेसे कि यह पदार्थ घना है, उसके घनत्वका पूरा पता नहीं चलता, और वैज्ञानिक बातोंमें दुविधासे काम नहीं चलता। इसलिए पदार्थका घनत्व उसके एक विशेष आयतनकी मात्राको कहने लगे। इस विशेष आयतनका परिमाण घनफलकी कोई इकाई मानी जाती है। इकाइयोंके भिन्न होनेसे मात्राओंका भी भिन्न होना स्वाभाविक है। वैज्ञानिक कार्य्योंमें आयतनकी इकाई घन सेंटीमीटर है और मात्राकी इकाई ग्राम, इसलिए किसी पदार्थका घनत्व उस पदार्थके एक घन सेंटीमीटरकी मात्रा ग्रामोंमें समझी जाती है।

घनत्वकी परिभाषा अच्छी तरह समझ लेनेपर किसी पदार्थका घनत्व निकालना कुछ भी कठिन नहीं है। जिस पदार्थका घनत्व निकालना हो उसकी बनी हुई किसी वस्तुका तोलना और उसका आयतन निकालकर एक घन सेंटी-

मीटरकी माना जानना बस इतना ही काम है। तौलने और आयतन मालूम करनेकी भिन्न भिन्न रीतियां पहले ही बतलायी जा चुकी हैं।

घनत्वकी परिभाषा इस तरह भी करते हैं—

$$\text{किसी पदार्थका घनत्व} = \frac{\text{उस पदार्थकी बनी हुई किसी वस्तुकी मात्रा}}{\text{उसी वस्तुका आयतन}}$$

पिछले अध्यायमें यह बतलाया गया है कि एक घन सेंटीमीटर पानीकी तौल १ ग्राम होती है और इसकी सत्यताकी जांच भी उन्तीसवें प्रयोगमें की गयी है, इसलिए कहा जा सकता है कि पानीका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर एक ग्राम है जिसका तात्पर्य्य इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं है कि एक घन सेंटीमीटर पानीकी तौल एक ग्राम है।

उदाहरण—(१) एक पीतलके टुकड़ेकी लम्बाई, चौड़ाई और ऊंचाई क्रमसे ५ सें० मी०, ४ सें० मी० और ३ सें० मी० हैं और उसकी तौल ५०४ ग्राम है तो उसका घनत्व क्या है ?

टुकड़ेका आयतन = ५ × ४ × ३ घन सेंटीमीटर
= ६० घन सेंटीमीटर

टुकड़ेकी मात्रा = ५०४ ग्राम

$$\therefore \text{पीतलका घनत्व} = \frac{\text{५०४ ग्राम}}{\text{६० घन सेंटीमीटर}} = \text{८ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर}$$

(२) पहले उदाहरणमें दिये हुए पीतलके टुकड़ेसे पीतलका घनत्व ब्रिटिश माप में निकालो।

प्रयोग २८ के अनुसार, १ औंस = २८.३५ ग्राम

प्रयोग २० के अनुसार, १ घन इंच = १६.३८ घन सेंटीमीटर

$$\text{इसलिए ५०४ ग्राम} = \frac{\text{५०४}}{\text{२८.३५}}\text{ औंस}$$

$$\text{और ६० घन सें० मी०} = \frac{\text{६०}}{\text{१६.३८}}\text{ घन इंच}$$

$$\therefore \text{पीतलका घनत्व} = \frac{\frac{५०४}{२८\cdot३५}\text{ औंस}}{\frac{६०}{१६\cdot३८}\text{ घन इञ्च}}$$

$= ४\cdot८५३$ औंस प्रति घन इञ्च

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१३

(१) ७५ घन सेंटीमीटर जस्तेकी तोल ५४० ग्राम है तो उसका घनत्व क्या है ?

(२) एक लकडीके घनका भुज ८ सेंटीमीटर है और उसकी तोल ४०० ग्राम है तो उसका घनत्व क्या होगा ?

(३) एक शीशीकी तोल १५ ग्राम है। २० घ० सें० मी० तेल छोडनेसे शीशीकी तोल ३० ग्राम हो गयी। तेलका घनत्व बतलाओ।

(४) एक चादीकी जजीरकी तोल ३६ ४ ग्राम है। ब्यूरटमें पहले पानी तल १० घन सेंटीमीटरके चिन्हपर था, जजीरके छोड देनेपर जब सब हवाके बुलबुले छुडा दिये गये, पानी तल ६ ५ घ० सें० मी० के चिन्हपर पहुच गया तो चादीका घनत्व क्या है ?

(५) ५० घन सें० मी० तारपीनके तेलकी तोल ४३ १ ग्राम है तो उसका घनत्व बतलाओ।

(६) एक बोतलकी तोल २५ ग्राम है। ७५ घ० सें० मी० द्रव बोतलमें रखकर तोला गया तो १०० ग्राम हुआ। यह कौनसा द्रव हो सकता है ?

किसी द्रवका घनत्व जाननेके लिए उस द्रवका आयतन नपना-घट, ब्यूरट वा पिपेटसे निकाला जाता है। आयतन नापते समय यदि यह सामग्री स्वच्छ और सूखी हों तो किसी विशेष सावधानीकी आवश्यकता नहीं होती, परन्तु यदि यह अस्वच्छ हों तो पानीसे अथवा साबुन और पानीसे अवश्य धोना पडता है। ऐसी दशामें यह नपने जल्दी सूख

नहीं सकते, इसलिये दो तीन बार इनको उसी द्रवसे खघाल लेना चाहिये जिसका घनत्व निकालना हो। ऐसा करनेसे पानी निकल जाता ह और द्रव शुद्धतापूर्वक नापा जा सकता है।

किसी पदार्थका घनत्व मालूम हो तो उससे बनी हुई किसी वस्तुकी मात्रा नापकर आयतन और आयतन नापकर मात्रा जानी जा सकती है, क्योंकि

किसी वस्तुका घनत्व = उस वस्तुकी मात्रा – उस वस्तुका आयतन

उस वस्तुकी मात्रा = वस्तुका घनत्व × वस्तुका आयतन

$$\text{और उस वस्तुका आयतन} = \frac{\text{उस वस्तुकी मात्रा}}{\text{उस वस्तुका घनत्व}}$$

उदाहरण (१)—१ ग्राम पारेका आयतन बतलाओ जब पारेका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर १३.५ ग्राम हो।

$$\text{घनत्व} = \frac{\text{मात्रा}}{\text{आयतन}}$$

$$\text{१३.५ ग्राम} = \frac{\text{१ ग्राम}}{\text{१ ग्रामका आयतन}}$$

$$\text{१ ग्राम पारेका आयतन} = \frac{\text{१}}{\text{१३.५}} \text{ घन सेंटीमीटर}$$

$$= \text{.०७४ घन सेंटीमीटर}$$

(२) एक लीटर ग्लिसरीनकी मात्रा क्या होगी, यदि ग्लिसरीनका घनत्व प्रति घ० सें० मी० १.२६ हो?

ग्लिसरीनका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर = १.२६ ग्राम

१ घन सेंटीमीटर ग्लिसरीनकी मात्रा = १.२६ ग्राम

१ लीटर (१०००घ० सें० मी०) ग्लिसरीनकी मात्रा = १.२६ × १०००ग्राम

= १२६० ग्राम

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१४

(१) ८०० घन सेंटीमीटर तेलकी मात्रा बतलाओ, घनत्व ०.६ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है।

(२) ५० ग्राम दूधका आयतन क्या होगा ? दूधका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर १.०३ ग्राम है।

(३) कितना घन सेंटीमीटर गंधकका तेज़ाब लिया जाय कि उसकी मात्रा २२.२ ग्राम हो ? इस तेज़ाबका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर १.८५ ग्राम है।

(४) एक काचकी नलीकी तोल खाली रहनेपर १७ ग्राम है। पारेसे भरे जानेपर ४७ ग्राम हो जाती है। पारेका घनत्व १३.५ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है तो उस नलीमें कितना पानी भरा जा सकता है।

(५) चौथे प्रश्नवाली नलीकी लम्बाई १५ सेंटीमीटर हो तो उसका भीतरी व्यास क्या होगा ?

(६) प्लेटिनमके एक पत्रेकी लम्बाई चौड़ाई क्रमसे ५.७ सें० मी० और ३.३ सें० मी० है। यदि उसकी तोल ३ ग्राम और घनत्व २१.५ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर हो तो मोटाई क्या होगी ?

---

## ८—आपेक्षिक घनत्व

पिछले अध्यायमें कहा जा चुका है कि किसी पदार्थका घनत्व उसके घनफलकी एक इकाईकी मात्राको कहते हैं और भिन्न भिन्न इकाइयोंमें लिखनेसे भिन्न भिन्न मात्राओंका बोध होता है। इसलिए घनत्वके साथ साथ आयतन और मात्राकी इकाइयोंका लिखना आवश्यक पड़ता है ? क्योंकि बिना इकाइयोंके लिखे दुविधा बनी रहती है। परन्तु इकाइयोंके लिखनेमें व्यर्थ समय नष्ट होता है, इसलिए ऐसा विचार किया गया है कि पदार्थोंका घनत्व लिखनेमें स्थानमें

उनका ( Relative Density ) आपेक्षिक घनत्व लिखा जाय तो इकाइयोंका झंझट दूर हो जाय, अर्थात् यदि पदार्थोंके घनत्व की तुलना किसी ऐसे पदार्थसे की जाय जो आसानीसे सब कहीं शुद्ध मिल सके और उनके घनत्वका इसी विशेष पदार्थके घनत्वसे जो सम्बन्ध हो वही लिखा जाय तो कुछ भी कठिनाई नहीं रहती । इसी सम्बन्धको आपेक्षिक घनत्व कहते हैं । यह विशेष पदार्थ, जिसके घनत्वसे पदार्थोंके घनत्वकी तुलना की जाती है पानी है । यही बात थोडेमें यों लिखी जा सकती है ।

$$\text{पदार्थका आपेक्षिक घनत्व} = \frac{\text{पदार्थका घनत्व}}{\text{पानीका घनत्व}}$$

उदाहरणार्थ, तांबेका घनत्व प्रति घन सेंटीमीटर = ८.९ ग्राम है, इसलिए उसका आपेक्षिक घनत्व

$$= \frac{\text{८.९ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर}}{\text{१ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर}}$$

$$= \text{८.९}$$

नोट १—पानीका घनत्व एक विशेष तापक्रमपर १ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है, और तापक्रमोंपर यह सदैव १ ग्रामसे कुछ कम होता है, परन्तु साधारण व्यवहारमें १ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर समझना अनुचित नहीं है ।

नोट २—आपेक्षिक घनत्वमें कोई इकाई नहीं होती और जो अङ्क आपेक्षिक घनत्वको सूचित करता है, उसी अङ्कके साथ "ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर" लिख देनेसे उसी पदार्थका घनत्व सूचित होने लगेगा ।

आपेक्षिक घनत्वको सूचित करनेवाला अङ्क यह भी सूचित करता है कि पदार्थ पानीसे उतना गुना भारी है अर्थात्

उसका गुरुत्व पानीके गुरुत्वसे उतना ही गुना अधिक है। इसीलिए आपेक्षिक घनत्वको विशिष्ट गुरुत्व (specific gravity) भी कहते हैं।

आपेक्षिक घनत्वकी परिभाषा दो तरह कही जाती है। एक तो यही जो ऊपर बतलायी जा चुकी है और दूसरी परिभाषा पहलीका ही एक दूसरा रूप है जो यों निकाली जाती है।

$$\text{किसी पदार्थका आपेक्षिक घनत्व} = \frac{\text{उस पदार्थका घनत्व}}{\text{पानीका घनत्व}}$$

$$\text{किसी पदार्थका आ० घ०} = \frac{\text{१ घन सें० मी० पदार्थकी मात्रा}}{\text{१ घन सें० मी० पानीकी मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{क} \times \text{१ घ० सें० मी० पदार्थकी मात्रा}}{\text{क} \times \text{१ घ० सें० मी० पानीकी मात्रा}}$$

क्योंकि किसी भिन्नके अंश और हरको एक ही अंकसे गुणा करने पर भिन्नके मानमें कोई अन्तर नहीं पड़ता। यहां 'क' किसी अंकके स्थानमें व्यवहार किया गया है।

$$\text{उस पदार्थका आ० घ०} = \frac{\text{क घ० सें० मी० पदार्थकी मात्रा}}{\text{क घ० सें० मी० पानीकी मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{क घ० सें० मी० पदार्थकी मात्रा}}{\text{पानीके उतने ही घनफलकी मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{पदार्थकी बनी हुई किसी वस्तुकी मात्रा}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीकी मात्रा}}$$

इसलिए दूसरी परिभाषा यों हुई—

किसी वस्तुकी मात्राको उतने ही आयतन वाले पानीकी मात्राने भाग देनेपर जो अङ्क आता है वही उस पदार्थका आपेक्षिक घनत्व कहलाता है, जिसकी वह वस्तु बनी हुई है।

इस परिभाषाके अनुसार आपेक्षिक घनत्वका निकालना सुलभ है, इसलिए वही मुख्य मानी जाती है और इसीसे काम भी अधिक लिया जाता है। परन्तु इसके बननेका कारण पहला ही सम्बन्ध है, इसलिए दोनोंको समझ रखना आवश्यक है।

यदि पदार्थोंका घनत्व दिया हुआ हो तो पहले ही गुरसे आपेक्षिक घनत्व निकालना अच्छा होता है, और स्थानोंमें दूसरा गुर वर्ता जाता है।

उदाहरण—(१) चादीका घनत्व १०.५ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है तो चादीका आपेक्षिक घनत्व क्या है?

$$\text{चादीका आपेक्षिक घनत्व} = \frac{\text{चादीका घनत्व}}{\text{पानीका घनत्व}}$$

$$= \frac{\text{१०.५ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर}}{\text{१ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर}}$$

$$= \text{१०.५}$$

(२) २८५ घन सेंटीमीटर लकडीकी तोल १८० ग्राम है तो लकडीका आपेक्षिक घनत्व क्या है।

इस प्रश्नका उत्तर दूसरी परिभाषासे जल्दी निकलेगा।

२८५ घन सें० मी० लकडीकी तोल = १८० ग्राम

और २८५ घन सें० मी० पानीकी तोल = २८५ ग्राम

$$\therefore \text{लकडीका आ० घ०} = \frac{\text{१८० ग्राम}}{\text{२८५ ग्राम}}$$

$$= \text{०.६३२}$$

(३) यदि लोहेके एक टुकडेकी तोल ४७ ग्राम हो और आपेक्षिक घनत्व ७ ८ हो तो उस टुकडेका आयतन कितना है ?

$$\text{लोहेका आ० घ०} = \frac{\text{लोहेके टुकडेकी मात्रा}}{\text{उसी आयतन वाले पानीकी मात्रा}}$$

$$\therefore ७\,८ = \frac{\text{४७ ग्राम}}{\text{उसी आयतन वाले पानीकी मात्रा}}$$

$$\text{उसी आयतन वाले पानीकी मात्रा} = \frac{\text{४७ ग्राम}}{७\,८}$$

= ६ ०३ ग्रामके लगभग

परन्तु एक घन सेंटीमीटर पानीकी मात्रा = १ ग्राम

∴ ६ ०३ ग्राम पानीका आयतन = ६ ०३ घन सें० मी०

लोहेके टुकडेका आयतन = ६ ०३ घन सें० मी०

## आपेक्षिक घनत्व नापनेकी शीशी

मात्रा और आयतन नापनेके जितने नियम बतलाये गये हैं वह सब आपेक्षिक घनत्वके मालूम करनेके लिए प्रयोग किये जा सकते हैं और इनसे सभी पदार्थोंके आ० घ० जाने जा सकते हैं परन्तु थोडे समयमें और अधिक शुद्धता पूर्वक द्रवों और छोटी छोटी वस्तुओंका आ० घ०, आपेक्षिक घनत्व नापनेकी शाशीसे निकाला जाता है। ऐसी शीशियों में २५, ५० वा १०० ग्राम तक शुद्ध पानी [illegible] सकता है, जिसमें जितना शुद्ध पानी भरा जा [illegible] वह मान लिखा रहता है और तापक्रम [illegible] में घिसे हुए [illegible] वडी है। किसी [illegible] डाट और पा[illegible] हवा [illegible] को दूर [illegible] घ०, [illegible] बहुत [illegible]

द्रव भरकर डाटको धीरेसे मुँहमें बैठा देते हैं, तब डाटसे हटा हुआ पानी इसी छेदके मार्गसे बाहर निकल पड़ता है। इस अवस्थामें जितना शुद्ध पानी उसमें भरा रहता है उसी-की मात्रा शीशीपर खुदे हुए मानको सूचित करती है। ऐसी एक शीशीका चित्र यहांपर दिया जाता है ( चित्र २६ )।

**प्रयोग ३०**—स्पिरिटका आपेक्षिक घनत्व निकालना।




आपेक्षिक घनत्वके नापनेकी शीशी लेकर देखो स्वच्छ और सूखी है कि नहीं। यदि स्वच्छ न हो तो खूब धोकर सुखा लो। जल्दीमें किसी बर्तनके सुखानेकी विधि यह है।

चित्र २६

पैरकी धौंकनीकी लंबी रबर-नलीमें एक काँच-नली जिसकी लम्बाई एक फुटके लगभग हो लगा दो। जो सिरा रबर-नलीमें लगा हुआ हो उसको दाहिने हाथसे पकड़कर काँच नलीके मध्य भागको आंचमें या लम्पकी लौमें बेलनकी तरह घुमाते हुए रखो और पैरसे धौंकनी चलाते जाओ, हवा मध्य भागसे होकर निकलेगी और काँचकी गर्मीसे गरम भी हो जायगी। काँच-नलीके दूसरे सिरेको शीशी, फ्लास्क या बीकरके पेंदेतक कर दो, परन्तु पेंदा छू न जाय। इनको बायें हाथसे घुमाते जाओ, नहीं तो एक ही स्थानपर अधिक गरमी पहुंचनेसे काँच चटख जायगा। थोड़ी देरतक ऐसा करनेसे बर्तन बिलकुल सूख जायगा। सूखनेपर खूब ठंडा करके डाट लगाओ और तोलो।

स्पिरिट भरो, डाट लगाओ और देखो शीशीमें हवाका एकाध बुलबुला तो नहीं है। यदि बुलबुला रह जाय तो डाट

निकालकर स्पिरिटसे शीशीको लबालब भर दो और बड़ी सावधानीसे डाट रखो। बाहरी भाग खूब अच्छी तरह पोंछकर तोलो। दोनों तोलोंका अन्तर उस स्पिरिटकी तोल होगी जो शीशीमें भरी जा सकती है। तोलोंको इस तरह लिखो—

| | |
|---|---|
| स्पिरिटसे भरी हुई आ० घ०की शीशीकी तोल = | ग्राम |
| केवल " " तोल = | ग्राम |
| शीशीमें अँटनेवाली स्पिरिटकी तोल = . | ग्राम |

इस तोलको उस पानीकी तोलसे भाग दो जो शीशीमें भरा जा सकता है। यदि शीशीमें यह लिखा हुआ है तो बहुत अच्छा है नहीं तो शुद्ध पानी उसी सावधानीसे भरकर उसकी भी तोल निकाल लो।

प्रयोग ३१—बालूका आ० घ० निकालना।

शीशीको तोलकर उसमें आधेके लगभग साफ बालू भरो और तोलो।

थोडा थोडा शुद्ध पानी शीशीके भीतर बालूमें छोडो, जिसमें बालूके ऊपरतक पानी हो जाय। काँचके कलमसे बालूको सावधानीसे हिलाओ, जिससे बालूमें चिपटी हुई हवा सब निकल जाय पर कलम निकालते समय कोई बालूका कण बाहर न चला जाय। तब पानी भरकर डाट लगा दो और बाहर खूब पोंछ कर तोल डालो। तोलोंको इस तरह लिखो—

| | |
|---|---|
| आ० घ० की शीशी और बालुकी तोल = .. | ग्राम |
| " शीशीकी तोल = ... | ग्राम |

ली हुई बालूकी तोल = . . ग्राम

. पानीसे भरी हुई शीशीकी तोल और बालूकी तोल = .. ग्राम

बालू और पानीसे भरी हुई शीशीकी तोल = . ग्राम

. बालूसे हटे हुए पानीकी तोल = , ग्राम

. बालू का आ० घ० = $\frac{\text{बालूकी तोल}}{\text{बालूसे हटे हुए पानीकी तोल}}$

**प्रयोग ३२**—तूतियाका आ० घ० निकालना।

शीशीको तोलकर उसमें तूतियाके अच्छे और साफ छोटे छोटे रवे ८, १० ग्रामके लगभग रक्खो और तोलो। दोनों तोलोंका अन्तर रवोंकी तोल होगी।

रवोंको शीशीमेंसे बाहर न निकालो वरन् उसीके साथ या तो तूतिया का (saturated olution) संपृक्त घोल या और कोई द्रव जिसमें तोली हुई तूतिया घुल न सके भरो, डाट लगा दो और बाहरी भाग अच्छी तरह पोंछ कर तोलो। यह तूतिया और घोल या द्रवसे भरी हुई शीशीकी तोल होगी।

तूतिया और द्रवको निकाल डालो, दो तीन बार शीशीको स्वच्छ घोल या द्रवसे खँगाल डालो और फिर उसी घोल या द्रवको शीशीमें भरकर तोल लो। तोलोंको इस तरह लिखो—

शीशी और तूतियाके रवोंकी तोल = ग्राम

केवल शीशीकी तोल = ग्राम

तूतियाके रवोंकी तोल = .. ग्राम
द्रव वा घोलसे भरी हुई शीशीकी तोल = . ग्राम

द्रव वा घोलसे भरी हुई शीशी और
तूतियाके रवोंकी तोल = ग्राम
तूतिया और द्रव वा घोलसे भरी हुई
शीशीकी तोल = . ग्राम

तूतियासे हटे हुए द्रव वा घोलकी तोल = ग्राम
द्रव वा घोलसे भरी हुई शीशीकी तोल = . ग्राम
केवल शीशीकी तोल = . ग्राम

शीशीमें भरे हुये द्रव वा घोलकी तोल = . . ग्राम

शीशीमें भरे हुये पानीकी तोल शीशीपर खुदी हुई है। त्रराशिक द्वारा यह जाना जा सकता है कि जितना द्रव या घोल तूतियासे हट जाता है उसके स्थानमें यदि पानी होता तो कितना हटता। बस इसी पानीकी तोलसे तूतियाकी तोलको भाग दे दो। भजनफल तूतियाका आपेक्षिक घनत्व होगा।

उदाहरण—(१) एक चूर्णका आ० घ० नीचे दी हुई तोलोंसे निकालो—शीशीकी तोल २५ ग्राम, शीशी और चूर्णकी तोल ४० ग्राम पानीसे भरी हुई शीशीकी तोल ५० ग्राम, और चूर्ण और पानीसे भरी हुई शीशीकी तोल ६३ ग्राम है।

शीशी और चूर्णकी तोल = ४० ग्राम
शीशीकी तोल = २५ ग्राम
तोल ग्राम
भरी ग्राम

चूर्णसे हटे हुए पानीकी तोल = २ ग्राम

चूर्णका आपेक्षिक घनत्व = $\frac{\text{१५ ग्राम}}{\text{२ ग्राम}}$

= ७ ५

(२) एक ५० घ० सें० मी० की आ० घ०की शीशीके द्वारा नीचे लिखी हुई तोल मालूम की गई—

शीशीकी तोल = २० २५ ग्राम
मिस्री और शीशीकी तोल = ४५ ७५ ग्राम
मिस्री और अल्कोहल से भरी हुई शीशीका तोल = ७३ ७५ ग्राम
केवल अल्कोहलसे भरी हुई शीशीकी तोल = ६० २५ ग्राम
तो मिस्रीका आ० घ० निकालो।

मिस्री और शीशीकी तोल = ४५ ७५ ग्राम
शीशीकी तोल = २० २५ ग्राम
मिस्रीकी तोल = २५ ५० ग्राम
अल्कोहलसे भरी हुई शीशीकी तोल = ६० २५ ग्राम
अल्कोहलसे भरी हुई शीशी और मिस्रीकी तोल = ८५ ७५ ग्राम
अल्कोहल और मिस्रीसे भरी हुई शीशीकी तोल = ७३ ७५ ग्राम
मिस्रीसे हटे हुए अल्कोहलकी तोल = १२ ०० ग्राम
अल्कोहलसे भरी हुई शीशीकी तोल = ६० २५ ग्राम
शीशीकी तोल = २० २५ ग्राम
शीशीमें भरे हुए अल्कोहलकी तोल = ४० ०० ग्राम

परन्तु शीशी ५० घ० सें० मी० की है,
इसलिए ४० ग्राम अल्कोहलका घनफल = ५० घ० सें० मी०
और १२ ग्राम " " = $\frac{\text{१२} \times \text{५०}}{\text{४०}}$
= १५ घ० सें० मी०
अर्थात् मिस्रीका घनफल = १५ घ० सें० मी०

उतने ही घनफल वाले पानीकी तोल = १५ ग्राम

∴ मिस्रीका आ० घ० = $\frac{२५.४० \text{ ग्राम}}{१५ \text{ ग्राम}}$

= १·७

## अभ्यासार्थ प्रश्न–१५

(१) एक पदार्थका घनत्व ८.६ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है तो इसका घनत्व प्रति घनफुट पौण्डोंमें क्या होगा? ( १ पौन्ड = ४५३ ग्राम, १ इञ्च=२·५४ सें० मी० )

(२) एक आयताकार ठोसकी लम्बाई, चौडाई, और ऊँचाई क्रम से ३·५४ सेंटीमीटर, ३ २५ सें० मी० और २ ८५ सें० मी० है। यदि इसका आ० घ० ७·३ हो तो उस ठोसकी तोल कितनी होगी?

(३) एक लकडीके गोलेकी तोल २५ ग्राम है और उस लकडीका आपेक्षिक घनत्व ० ७५ है तो उस गोलेका व्यास क्या है?

(४) एक ताँबेके तारकी लम्बाई ३ ५ मीटर, तोल १ ५ ग्राम और आ० घ० ८.६ है तो तारकी मोटाई क्या है?

(५) २०.५५ सें० मी० लम्बा ६·७५ सें० मी० चौडा प्लेटिनमका पत्ता तोलमें ८ ५४ ग्राम होता है तो उसकी मोटाई क्या होगी? (प्लेटिनमका आ० घ०=२१ ५)

(६) एक ५० घन सेंटीमीटर वाली शीशीकी तोल १८ ग्राम है। यदि २५ ग्राम सफेद बालू रखकर शीशी पानीसे भर दी जाय तो शीशीकी तोल क्या होगी? ( बालूका आ० घ० = २ ६ )

(७) एक रुपयेकी तोल १८० ग्रेन है। यदि इसका आ० घ० १० ४ हो तो इतने ही आयतनवाले सोनेके एक टुकडेकी तोल क्या होगी?

(८) सोनेकी एक जञ्जीरकी तोल १० ५४ ग्राम है। ब्यूरटमें डुबोनेपर ७५ घ० सें० मी० पानी और चढ़ जाता है, तो ज़ंजीरका सोना खरा है या मिलावटी? सोनेका आ० घ० १९.३ है।

(९) पानीसे भरी हुई आ० घ० की शीशीकी तोल ४४ ग्राम है। १० ग्राम लोहेका बुरादा रखकर शीशी फिर भर दी गयी तो कुल तोल ५२.७ ग्राम ठहरी। लोहेका आ० घ० क्या है?

(१०) एक आ० घ० की शीशी तोलमें २७ ग्राम है। पानीसे भर देने पर तोलमें ७६.९२ ग्राम होती है। यदि अल्कोहल भरकर शीशी तोली जाय तो क्या ठहरेगी? (अल्कोहलका आ० घ० .८ ग्राम है)

(११) एक स्वच्छ द्रव पानी सा दीखता है। किन प्रयोगोंसे यह सिद्ध किया जा सकता है कि यह द्रव पानीके सिवाय और कुछ नहीं है?

(१२) लकड़ीका एक टेढ़ा मेढ़ा छोटा टुकड़ा दिया जाय तो उसका आ० घ० कैसे निकालोगे?

---

# ९—अर्कमीदिसका सिद्धान्त

लकड़ीका कोई टुकड़ा जब पानीमें कुछ ऊपरसे गिराया जाता है, पहले पानीके भीतर चला जाता है, थोड़ी ही देरमें पानी इसे ऊपर फेंक देता है और यह तैरने लगता है। लकड़ीके गिरने और पानीमें घुसनेका कारण तो पृथ्वीकी आकर्षण शक्ति है परन्तु ऊपर फेंकनेका कारण पानी है। इस फेंकनेको 'उछाल' (upthrust) कहते हैं।

तैरती हुई वस्तुपर आकर्षण शक्ति और पानीकी उछाल दोनों काम कर रहे हैं। परन्तु तैरती हुई वस्तु पानी तलपर थमी रहती है, इसलिए यह दोनों शक्तियाँ समान बल लगाती होंगी, जैसे एक वस्तुको जब दो मनुष्य एक दूसरेके प्रतिकूल समान बलसे खींच रहे हों तो वह वस्तु अपने स्थानपर स्थिर रहेगी और ज्योंही एकका बल दूसरेसे अधिक होगा त्योंही वह प्रबलकी ओर चल पड़ेगी।

यह बहुधा देखनेमें आता है कि कोई तैरती वस्तु पानीमें अधिक डूबी रहती है और कोई कम। यदि शीशम, साखू,

∴ उतने ही घनफल वाले पानीकी तोल = १५ ग्राम

∴ मिस्रीका आ० घ० = $\frac{\text{२५.५० ग्राम}}{\text{१५ ग्राम}}$

= १.७

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१५

(१) एक पदार्थका घनत्व ८.६ ग्राम प्रति घन सेंटीमीटर है तो इसका घनत्व प्रति घनफुट पौण्डोंमें क्या होगा ? ( १ पौन्ड = ४५३ ग्राम, १ इञ्च=२.५४ सें० मी०)

(२) एक आयताकार ठोसकी लम्बाई, चौड़ाई, और ऊँचाई क्रम से ३.५४ सेंटीमीटर, ३.२५ सें० मी० और २.८५ सें० मी० हैं। यदि उसका आ० घ० ७.३ हो तो उस ठोसकी तोल कितनी होगी ?

(३) एक लकड़ीके गोलेकी तोल २५ ग्राम है और उस लकड़ीका आपेक्षिक घनत्व ०.७५ है तो उस गोलेका व्यास क्या है ?

(४) एक तांबेके तारकी लम्बाई ३.५ मीटर, तोल १.५ ग्राम और आ० घ० ८.६ है तो तारकी मोटाई क्या है ?

(५) २०.५५ सें० मी० लम्बा ६.७५ सें० मी० चौड़ा प्लेटिनमका पत्ता तोलमें ८.५४ ग्राम होता है तो उसकी मोटाई क्या होगी ? (प्लेटिनमका आ० घ०=२१.५)

(६) एक ५० घन सेंटीमीटर वाली शीशीकी तोल १८ ग्राम है। यदि २५ ग्राम सफेद बालू रखकर शीशी पानीसे भर दी जाय तो शीशीकी तोल क्या होगी ? ( बालूका आ० घ० = २.६ )

(७) एक रुपयेकी तोल १८० ग्रेन है। यदि इसका आ० घ० १०.४ हो तो इतने ही आयतनवाले सोनेके एक टुकड़ेकी तोल क्या होगी ?

(८) सोनेकी एक जंजीरकी तोल १०.५४ ग्राम है। ब्यूरटमें डुबो देनेपर ७५ घ० सें० मी० पानी और चढ़ जाता है, तो जंजीरका सोना शुद्ध है या मिलावटी ? सोनेका आ० घ० १९.३ है।

पानीका तल प्राय समतल हो उसी जगहके चिन्हको लिख लेना चाहिये।

नलीमें ४ घन सेंटीमीटर पानी और छोड कर देखो पानी कितना और चढता है। इसी तरह तीन तीन वा चार चार घ० सें० मी० पानी छोडते जाओ और हटे हुए पानीका आयतन लिखते जाओ। जिस समय परख नलीमें पानी इतना हो जाय कि ज़रासा और छोडनेपर वह बिलकुल डूब जाय उस समय देखो पानी कितना हटा है ? परख नलीमें नपा हुआ पानी ब्यूरटसे छोडना चाहिये जिसमें शुद्धता भी हो और नापनेकी आसानी भी हो। फिर यों लिखो—

| परख नली और पानीकी तोल | नपना-घटके पानी तलका पहला चिन्ह | नपना-घटके पानी तलका दूसरा चिन्ह | हटे हुए पानीका आयतन वा दूसरा चिन्ह — पहला चिन्ह | हटे हुए पानीकी तोल |
|---|---|---|---|---|
| (ग्राम) | (घ०सें०मी०) | (घ०सें०मी०) | ( घ० सें० मी०) | (ग्राम) |

यदि प्रयोग सावधानीसे किया जायगा तो पहले कालम और अन्तिम कालमकी तोल लगभग समान होगी, जिससे यह सिद्ध हो जायगा कि तैरनेवाली वस्तु अपनी तोलके समान पानी हटाती है अर्थात् तैरनेवाली वस्तुका उतना ही आयतन पानीके भीतर रहता है जितने आयतनवाले पानीकी तोल उस वस्तुकी तोलके समान हो। जिस समय परख-नली पानीके भर जानेसे डूबने लगेगी उस समय उसकी तोल सारी परख नलीसे हटे हुए पानीकी तोलके बराबर होगी।

अधिक डूबी रहती है और कोई कम। यदि शीशम, साखू, नीम चमेली इत्यादिके सूखे टुकडे पानीमें छोड़े जाँय तो भारी लकडीवाले टुकडेका अंश सबसे अधिक डूबा रहेगा और हलकी लकडीका बहुत सा अंश ऊपर रहेगा। इससे यह पता चलता है कि भारी वस्तु पानीमें अधिक डूबती है और हलकी कम। जो वस्तु अधिक डूबती है वह पानीको भी अधिक हटाती है। इसलिए तैरनेवाली वस्तुओंमें वही अधिक पानी हटाती है जो अधिक भारी होती है। यह बात नावपर चढने वाले बहुत अच्छी तरह जानते हैं कि जब नावमें बहुत मनुष्य चढ जाते हैं तब वह बहुत डूब जाती है और ज्यों ज्यों लोग उतरने लगते हैं त्यों त्यों उतराती जाती है। इससे यह अनुमान होता है कि तैरती हुई चीजके भारीपन और उससे हटे हुए पानीके आयतनमें कुछ सम्बन्ध है। यह किसी प्रयोगसे जांचना चाहिये।

**प्रयोग ३३**—तैरती हुई वस्तुके भार और उससे हटे हुए पानीका सम्बन्ध जानना।

एक लम्बी परख नली (test tube) लेकर तोलो और इसमें ४ घन सेंटीमीटर पानी रखकर, मुँहको पतले डोरेसे बांधकर १०० घन सेंटीमीटर वाले नपना घटमें लटकाओ। लटकानेके पहले घटमें ७०,८० घन सेंटीमीटर पानी भरकर पानी तलके चिन्हको लिखलो। जिस समय परख नली तैरने लगे, डोरेको छोड दो और देखो कि उसके तैरने से पानी कितना ऊपर चढता है, अथवा हटता है। परख नली तैरती हुई घटके किनारे लग जाती है और दोनोंके बीचमें जरासा पानी बहुत चढ जाता है। इस चढे हुए पानी के तलका चिन्ह हटे हुए पानीका आयतन जाननेके लिए कभी मत लो। जिस जगह

$$\text{किसी ठोसका आ० घ०} = \frac{\text{उस ठोसकी मात्रा}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीकी मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{उससे हटे हुए पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{हटे हुए पानीकी ठोसपर उछाल}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{पानीमें ठोसके भारकी कमी}} \qquad (२)$$

$$\text{किसी द्रवका आपेक्षिक घनत्व} = \frac{\text{द्रवका भार}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{किसी वस्तुसे हटे हुए द्रवका भार}}{\text{उसी वस्तुसे हटे हुए पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{वस्तुपर द्रवकी उछाल}}{\text{वस्तुपर पानीकी उछाल}}$$

$$= \frac{\text{द्रवमें वस्तुके भारकी कमी}}{\text{पानीमें वस्तुके भारकी कमी}} \qquad (३)$$

यह प्रत्यक्ष है कि भारकी कमी तुलासे मालूम की जाती है और साधारण तुला द्वारा १० मिली ग्राम या ०१ ग्रामतक शुद्धता हो सकती है, इसलिए घनत्व, आपेक्षिक घनत्व और आयतनकी सख्याओंमे भी दशमलवके दो स्थानोंतक शुद्धता

| वस्तुका भार हवामे | वस्तुका भार पानीमे | पानीमें भारकी कमी | पानीकी ऊपरी उछाल | वस्तुका आयतन वा वस्तुसे हटेहुए पानीका आयतन | वस्तुसे हटे हुए पानीका भार |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | |

चौथे और छठे कालमकी तोल बराबर होनी चाहिये। इसका सारांश यह हुआ—पानीकी ऊपरी उछाल हटे हुए पानीके भारके समान होती है। इसीको (Principle of Archimedes) **अर्कमीदिसका सिद्धान्त** कहते हैं। यह सिद्धान्त सभी द्रवोंके लिए ठीक उतरता है, इसलिए साधारणतः इसे यों लिखते हैं-

कोई वस्तु किसी द्रवमें पूरी डूबी हो वा थोडी, उसपर द्रवकी ऊपरी उछाल हटे हुए द्रवके भारके बराबर होती है।

इस सिद्धान्तके सहारे किसी ठोस वा द्रवके घनत्व, आपेक्षिक घनत्व, और आयतन बडी शुद्धता पूर्वक निकाले जा सकते हैं, क्योंकि

$$\text{किसी ठोसका घनत्व} = \frac{\text{उस ठोसकी मात्रा}}{\text{उस ठोसका आयतन}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसकी मात्रा}}{\text{उस ठोससे हटे हुए पानीका आयतन}} \qquad (१)$$

परन्तु इस हटे पानीका भार = ठोसपर पानीकी उछाल

= पानीमें ठोसकी तोलकी कमी

$$\text{किसी ठोसका आ० घ०} = \frac{\text{उस ठोसकी मात्रा}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीकी मात्रा}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{उससे हटे हुए पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{हटे हुए पानीकी ठोसपर उछाल}}$$

$$= \frac{\text{उस ठोसका भार}}{\text{पानीमें ठोसके भारकी कमी}} \qquad (२)$$

$$\text{किसी द्रवका आपेक्षिक घनत्व} = \frac{\text{द्रवका भार}}{\text{उतने ही आयतनवाले पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{किसी वस्तुसे हटे हुए द्रवका भार}}{\text{उसी वस्तुसे हटे हुए पानीका भार}}$$

$$= \frac{\text{वस्तुपर द्रवकी उछाल}}{\text{वस्तुपर पानीकी उछाल}}$$

$$= \frac{\text{द्रवमें वस्तुके भारकी कमी}}{\text{पानीमें वस्तुके भारकी कमी}} \qquad (३)$$

यह प्रत्यक्ष है कि भारकी कमी तुलासे मालूम की जाती है और साधारण तुला द्वारा ·० मिली ग्राम या ·०१ ग्रामतक शुद्धता हो सकती है, इसलिए घनत्व, आपेक्षिक घनत्व और आयतनकी संख्याओंमें भी दशमलवके दो स्थानोंतक शुद्धता

∴ हटे हुए पैराफीनका भार = ११.४ ग्राम

परन्तु हटे हुए पानीका भार = १३ ग्राम

∴ पैराफीनका वि० गु० = $\frac{\text{११.४ ग्राम}}{\text{१३ ग्राम}}$

= .८८४

## अभ्यासार्थ प्रश्न—१६

(१) एक लकड़ीका बेलन (cylinder) पानीमें बिल्कुल खड़ा तैरता है। यदि आधा बेलन पानीमें डूबा हुआ हो तो लकड़ीका आ० घ० क्या होगा?

(२) एक आयताकार लकड़ीके टुकड़ेकी ऊंचाई ४० सें० मी० और उसका विशिष्ट गुरुत्व .६ है। यदि इसका ऊपरी तल धरातलके समानान्तर हो तो उसकी ऊंचाईका कौनसा अंश पानी तलके ऊपर है?

(३) एक लोहेके टुकड़ेका भार ३७५ ग्राम है। पारेमें तैरानेसे इसके आयतनका $\frac{4}{7}$ भाग डूबा रहता है। यदि पारेका आ० घ० १३.५६ हो, तो टुकड़ेका आयतन और लोहेका आ० घ० निकालो।

(४) एक जहाजकी तोल १५०० टन है। स्वच्छ पानीवाली नदीसे यदि यह जहाज़ समुद्रमें आय तो कितना ऊपर उठ आयगा? पानी तलका स्पर्श करनेवाला जहाजका (cross-section) मध्यच्छेद २०००० वर्गफुट है और नीचे भी ५.७ इंच तक इतना ही है। (समुद्रके पानीका आ० घ० १.०२६, और स्वच्छ पानीका घनत्व प्रति घन फुट ६२.५ पौंड है।

(५) लकड़ीके एक बेलनकी ऊंचाई ८ फुट है और तोल ७५ पौंड है। यदि लकड़ीका विशिष्ट गुरुत्व .८२ हो, तो १५ पौंडका बोझा रखनेसे बेलन कितना और डूब जायगा?

(६) एक लकड़ीके आयताकार टुकड़ेके माप (dimension) ३' × १' × १$\frac{1}{2}$' हैं। पानीमें आधा डूबा हुआ इस प्रकार तैरता है कि इसका सबसे छोटा तल धरातलके समानान्तर है। कितना बल लगानेसे पानीमें ६ इंच और डूब जायगा?

(७) पीतलकी कटोरी पानीमें क्यों तैरती है, यद्यपि पीतलका

घनत्व पानीके घनत्वसे बहुत अधिक है और पीतलका टुकड़ा पानीमें डूब जाता है?

(८) एक लकड़ीके टुकडेका आयतन ५ घनफुट है और तोल २३२ पौंड। लकड़ीका विशिष्ट गुरुत्व बतलाओ। यदि १ घनफुट पानीकी तोल ६२ ५ पौंड हो तो कितना बोझा और रखनेसे टुकड़ा अधिकसे अधिक पानी हटा सकेगा?

(९) एक वस्तुकी तोल हवामें ५० ३४ ग्राम और पानीमें ४१ २६ ग्राम है। वस्तुका आ० घ० क्या है?

(१०) एक शीशेकी डाट तालमें १५ १३ ग्राम है और इसकी तोल पानीमें ९ ३६ ग्राम है, तो शीशेका आ० घ० और डाटका आयतन निकालो।

(११) एक चांदीके टुकडेका भार ५५ १२ ग्राम और आ० घ० १० ५ ग्राम है तो इसकी तोल पानीमें क्या होगी?

(१२) ११ वें प्रश्नवाला चांदीका टुकड़ा अलकोहलमें कितना ठहरेगा यदि अलकोहलका विशिष्ट गुरुत्व ८ हो?

(१३) एक शीशेके खोखले गोलेकी तोल हवामें ३५ ६ ग्राम और पानीमें १२ ७४ ग्राम है, यदि शीशेका आ० घ० २ ६ हो तो गोलेके भीतर कितना स्थान खोखला है?

(१४) एक वस्तुका भार हवामें ४० २ ग्राम, पानीमें ३२ ५ ग्राम और एक तेज़ाबमें ३० ग्राम है तो तेज़ाबका वि० गु० बताओ।

(१५) तूतियेका एक रवा हवामें ३ ग्राम और तारपीनके तेलमें १ ८६ ग्राम होता है, यदि तारपीनके तेलका वि० गु० ८८ हो तो तूतियेका वि० गु० क्या होगा?

(१६) एक चीजकी तोल १२० ग्राम और वि० गु० ६ ७ है। यदि ८० ग्रामकी एक वस्तु बांधकर पानीमें तोल ली जाती है तो दोनोंकी तोल ९० ग्राम ठहरती है। इस बंधी हुई वस्तुका आ० घ० कितना होगा?

इन प्रश्नोंके पढने और अभ्यास करनेसे यह भली भांति समझमें आ जायगा कि प्रयोग द्वारा आर्कमीदिसके सिद्धान्तकी सहायतासे आपेक्षिक घनत्व, आयतन इत्यादि कितनी शुद्धता पूर्वक मालूम किये जा सकते हैं। अब कुछ प्रयोग संकेत मात्रके लिए नीचे लिख दिये जाते हैं। इनको कर लेनेसे विद्यार्थीको बहुत अच्छा अभ्यास हो जायगा।

## अभ्यासार्थ प्रयोग

(१) तांबेके एक टुकडेको लेकर उसका विशिष्ट गुरुत्व निकालो।

(२) किसी टेढे मेढ़े ठोस टुकडेको लेकर उसका आयतन निकालो।

(३) किसी घोल वा तेल या द्रव का आपेक्षिक घनत्व और घनत्व निकालो।

(४) पानीमें उतराने वाली किसी वस्तुका आपेक्षिक घनत्व निकालो।

(५) एक रुपयेका आपेक्षिक घनत्व निकालो और शुद्ध चांदीके आपेक्षिक घनत्व से मिलाओ।

(६) सोने की बालीमें शुद्ध सोना है वा मिलावटी—इसकी जांच करनेमें जो काम करोगे वह सब खूब समझा कर लिखो।

(७) पानीमें तैरने वाली वस्तु का आपेक्षिक घनत्व कैसे निकालोगे? यह प्रयोग इस रीतिसे करना होगा —

तैरनेवाली वस्तुके साथ एक ऐसी भारी वस्तु बांधनी पडेगी जो तैरनेवाली वस्तुको भी डुबो सके। इसलिए पहले ऐसी ही कोई भारी वस्तु लेकर उसको हवा और पानीमें तोल लो। इस भारी वस्तुको हम लंगर (Sinker) कहेंगे।

तैरने वाली वस्तु को हवामें तोलो।

दोनोंको बांधकर पानीमें तोलो।

पानीमें तोलते समय किसी वस्तुमें हवाके बुलबुले न चिपके रह जाय। यदि कोई हों तो उनको कांचकी कलमसे छुड़ा दो। इनके लगे रहनेसे पानी अधिक हटेगा। इस पानीमें वस्तुओंका जितना भार होना चाहिये उससे कम होगा, क्योंकि जितना ही पानी हटेगा उतनी ही उसकी ऊपरी उछाल अधिक होगा।

तोलोंको इस तरह लिखो —

हवामें तोलनेस लगरका भार . ग्राम
पानीमें " " . ग्राम
पानीमें लगरके भारकी कमी = ग्राम (१)
तैरनेवाली वस्तुका हवामें भार = ग्राम (२)
हवामें लगरका भार = ग्राम

∴ लगर और तैरनेवाली वस्तुका हवामें भार = ग्राम
" " " पानीमें " = ग्राम
∴ पानीमें दोनोंके भारकी कमी = ग्राम (३)

(१) से लगरके भारकी कमी और (३) से दोनोंके भारकी कमी मालूम होती है। इसलिए (३)–(१) से अर्थात् इन दोनोंके अन्तरसे तैरनेवाली वस्तुके भारकी कमी मालूम होती है। यह कमी तैरनेवाली वस्तुके भारसे भी बढ़ जायगी। परन्तु उसमें कोई शंका न करनी चाहिये, क्योंकि भारकी कमीका तात्पर्य्य यह है कि उसपर उछाल उतनी है अथवा हटे हुए पानीका भार उतना है।

. हवामें तैरनेवाली वस्तुके भार अर्थात् (२) को उसी वस्तुसे हटे हुए पानीके भार अर्थात् (३)–(१) से भाग देनेपर तैरनेवाली वस्तुका आपेक्षिक घनत्व निकल आवेगा।

---

# १०—पदार्थोंपर तापका प्रभाव

## पदार्थकी तीन अवस्थाएं

संसारके सारे पदार्थ तीन मुख्य भागोंमें विभक्त किये गये हैं-ठोस, द्रव और वायव्य या गैस। इसलिए यदि तीनों प्रकारके एक एक, दो दो, वा तीन तीन पदार्थ लेकर उनपर तापका प्रभाव देखा जाय और उससे जो परिणाम निकले वही सब पदार्थोंके लिए मान लिया जाय तो अनुचित न होगा। परन्तु पहले इन तीनों प्रकारके पदार्थोंमें परस्पर भिन्नता वा सामनता जानना आवश्यक है।

सोना, चाँदी, पीतल, मिट्टी, लोहा इत्यादि ठोस कहे जाते हैं पानी, दूध, अल्कोहल, तेल इत्यादि द्रव, और हवा, भाप, इत्यादि वायव्य। ठोसोंका आयतन और रूप सदैव एकसा रहता है, यदि उनको बिगाड़नेवाला कोई काम न किया जाय। द्रवोंका आयतन एकसा रहता है, परन्तु रूप उस वर्तनके अनुरूप होता है, जिसमें वह रखे जाते हैं। वही तेल लम्बी पतली शीशीमें रखनेसे बहुत ऊँचा दीख पड़ता है और एक चौड़ी और बड़ी शीशीमें रखनेसे ज़रासा मालूम होता है, परंतु आयतन दोनों अवस्थाओंमें एक ही है। द्रवोंमें बहनेका गुण भी होता है अर्थात् वह ऊँचे स्थानसे नीचे स्थानको बहकर चले जाते हैं। इनका ऊपरी तल भी सदैव धरातलसे समानान्तर होता है। वायव्य पदार्थोंमें इन दोनों प्रकारके पदार्थोंसे भिन्नता होती है। न तो उनका कोई आयतन ही स्थिर रहता है और न रूप ही। यह बहते अवश्य हैं, परन्तु जिस वर्तनमें रखे जाते हैं उसमें फैलकर सारी जगहमें भर जाते हैं और यदि वह वर्तन खोल दिया जाय तो सारी कोठरी

उनसे भर जाती है। यह बात किसी गंधयुत वायु या भापसे प्रत्यक्ष हो जाती है।

द्रव और वायव्य दोनों प्रकारके पदार्थ बहते हैं। इसलिए इनका साधारण नाम तरल ( fluid ) रख लिया गया है। आगे जहां कहीं 'तरल' शब्द प्रयोग किया जाय वहाँ द्रव और वायव्य दोनोंसे तात्पर्य होगा।

यह दिखाया जा सकता है कि एक ही पदार्थ ताप विशेष-से ठोस, द्रव और वायव्य अवस्थाओंमें बदल जाता है। पानी साधारणतः द्रव है, परन्तु गरमी बढा देनेसे वा हवाके चलने-से अदृश्य भाप होकर गायब हो जाता है। वही विशेष सरदी पाकर ठोस बर्फ हो जाता है, सरदीके दिनोंमें घी या नारियल का तेल जम कर ठोस हो जाता है, गरमी पाकर पिघल जाता है और द्रव बन जाता है, बहुत गरमी पाकर वायव्य होकर उड भी सकता है। इसी तरह सोना, चांदी, बालू इत्यादि भी पिघल कर द्रव हो जाते हैं, परन्तु इनके लिए बहुत गरमी पहुँचानेकी आवश्यकता पडती है। कहा जाता है कि सूर्यमें लोहा, इत्यादि बहुत सी धातु वायव्य अवस्थामें ही मौजूद हैं।

## ठोसोंपर तापका प्रभाव

बहुतोंने देखा होगा कि इक्के, गाडीवाले गरमीके दिनोंमें पहियोंकी हालोंको ठंडे पानीसे तर करते रहते हैं। पूछनेपर वह बतलाते हैं कि गरमीसे हाल ढीली पड जाती है। कदा-चित् किसी विचारवान् लडकेके मनमें यह प्रश्न भी उठा होगा कि हाल पहियेपर चढायी कैसे जाती है। इसके चढाने-की रीति बडी सरल है। हालको समतल भूमिमें रखकर उस-

पर कंडे सुलगाये जाते हैं, जब यह खूब लाल हो जाती है उसे उठा कर पहियेपर चढ़ा देते हैं, और अच्छी तरह बैठ जानेपर पानीसे ठंडा कर देते हैं, ठंडसे हाल सिकुड़ जाती है और इतने जोरसे पहियेको पकड़ लेती है कि मनुष्य उसको छुड़ा नहीं सकता। इसी साधारण अनुभवसे तीन बातें सिद्ध होती हैं—

गरम पदार्थके साथ ठंडा पदार्थ भी गरम हो जाता है। गरमीसे पदार्थ पहले फैलते हैं, पीछे सिकुड़नेमें बहुत बल लगाते हैं।

इसी कारण रेलगाडीकी पटरियाँ जहाँ जुड़ी रहती हैं वहां गरमीके दिनोंमें फैलनेके लिए कुछ थोड़ा सा अन्तर रखा जाता है। बिजली द्वारा समाचार भेजनेके लिए रेलकी पटरियोंके साथ साथ खम्भोंपर तार बँधे रहते हैं। वह भी जाड़ेमें सिकुड़ कर कुछ सीधे हो जाते हैं और गरमीमें फैलकर लटक पड़ते हैं। अब कुछ प्रयोग ऐसे वर्णन किये जाते हैं जिनके द्वारा पदार्थोंका गरमी पाकर फैलना दिखलाया जा सकता है।

**प्रयोग ३५**—किसी धातुके छड़के बढ़नेकी जाच।

डेढ दो फुट लम्बा लोहा, तांम्बा या पीतलका कोई छड़ लकड़ीके टुकड़ोंके सहारे मेजपर (चित्र २८) धरातलके समानान्तर रखो। यदि लकड़ीके टुकड़े न हों तो दो स्टूलोंको कुछ दूरीपर रखकर उन्हींपर छड़को रखो और देखो छड़ धरातलके समानान्तर मालूम होता है या नहीं। छड़का एक सिरा किसी भारी चीजसे दबा दो और दूसरे सिरेके पास ही छड़के नीचे एक बड़ी सुई इस प्रकार रखो कि वह

छडकी लम्बाईसे समकोण बनावे। सुईके छेदमें एक दूसरी लम्बी सुई वा आलपीन घुसेड दो, जिसमें यह स्टूलके तल सीधी खडी रहे।




चित्र २८

इस चित्रमें 'ट,ट' लकडीके टुकडे, 'क ख' छड़, 'भ' भारी वस्तु 'स' खडी हुई सुई और 'ल' गरम करनेवाली स्पिरिट लम्प या ढिबिया दिखलायी गयी है।

जिस समय दोनों टुकडोंके बीचमें लम्पसे छड गरम किया जाता है, छड बढ़ने लगता है और बढ़नेके साथ खडी हुई सुईको भी लुढ़काता जाता है, जिसके लुढकनेसे उसके छेदमें पहिनाई हुई दूसरी सुई तिरछी होती जाती है। लम्प हटा लिया जाय तो छड सिकुडने लगता है और तिरछी सुई सीधी खडी होने लगती है। यदि ठडा पानी छोड़कर छड तुरन्त ठडा किया जाय तो वह बहुत जल्दी सिकुड जायगा और सुई एकयारगी सीधी खडी हो जायगी।

छडके एक सिरेको भारी वस्तुसे दबानेका कारण केवल यह है कि वह सिरा दबा रहे जिससे छड इस ओर न बढने

यदि कुप्पीमें सरदी पहुँचायी जाय तो 'क' में पानी ऊपर चढ़ेगा और 'ख' में उतरेगा।

**प्रयोग ३६**—पानीमें गरमी पहुचानेसे तेल कहातक बढ़ सकता है ?

चित्र ३३में स—डट्टा, क—थमना या चगुल, छ—छल्ला, ल—स्पिरिट लम्प और च—चौकर है, जिसमें पानी भरा हुआ है। प—परखनली है, जिसमें तेल भरा हुआ है, और जिसके मुहमें एक छेदवाले कागके द्वारा एक लम्बी कांचकी नली लगी हुई है। चौकरका पानी गरम करनेसे परख-नलीका तेल गरमी पाकर बढ़ेगा और नलीमें चढ़ेगा। पानीको खूब गरम करते जाओ और देखो तेलका चढ़ना कहीं बन्द होता है या चढ़ता ही जाता है।

इसी प्रकार परख नलीको बर्फमें रखकर देखो तेल कहाँ तक सिकुड़ता है।

इस प्रयोगसे यह पता चलता है कि जब पानी उबलता रहता है उस समय तेलका फैलना रुका रहता है और बर्फ में भी बहुत देरतक रखनेसे तेलका सिकुड़ना बन्द हो जाता है।

## ताप और तापक्रम

यह साधारण अनुभवकी बात है कि जब कोई ठंडी वस्तु किसी गरम वस्तुको छूए रहती है तो गरम वस्तु ठंडी हो जाती है और ठंडी वस्तु गरम। जब दोनों बराबर गरम हो जाती हैं, दोनोंमेंसे बराबर गरमी निकलने लगती है और कुछ देरमें दोनों ठंडी हो जाती हैं। इसी बातको वैज्ञानिक भाषामें यों कहते हैं—

"जब कोई ठंडी वस्तु किसी गरम वस्तुसे लगी हुई या सलग्न रखी जाती है तो गरमी गरम वस्तुसे ठंडी वस्तुमें बह जाती है। जिस वस्तुसे गरमी बहती है उसका ऊंचा ताप क्रम temperature कहा जाता है। और जिसमें गरमी बहकर जाती है उसका नीचा ताप क्रम होता है। जब दोनों का ताप क्रम समान हो जाता है, एकसे दूसरेमें गरमीका बहना रुक जाता है।

ऊंचे ताप-क्रमवाली वस्तुसे गरमी बहनेकी उपमा ऊंचे धरातलसे पानी बहनेके साथ देते हैं, अर्थात् जैसे ऊंचे धरातलसे द्रव बहकर नीचे धरातलमें जाता है, इसी तरह ऊंचे ताप क्रमवाली वस्तुसे गरमी बहकर निचले ताप क्रमवाली वस्तुमें जाती है। और जैसे ऊपरवाला द्रवतल घटता और नीचेवाला द्रवतल बढता जाता है और बहना उसी क्षण बन्द हो जाता है, जिस समय ऊपर नीचेके द्रवतल समान ऊंचाईपर हो जाते हैं, उसी भांति ऊंचे ताप क्रम वाली वस्तुका तापक्रम घटता जाता और निचले तापक्रमवाली वस्तुका बढता जाता है और जब दोनोंके ताप क्रम समान हो जाते हैं एकसे दूसरेमें गरमीका बहना रुक जाता है। यह कभी न समझना चाहिये कि ऊंचे ताप-क्रमवाली वस्तुमें गरमीका परिमाण सर्वदा अधिक होता है और निचले ताप क्रमवाली वस्तुमें कम। ऊंचे ताप क्रमका होना यह नहीं सूचित करता कि तापकी मात्रा अधिक है वरन् यह सूचित करता है कि इसमेंसे ताप अधिक बह सकता है। लोहेका तार जो गरमीसे लाल हो गया हो कपडे या कागजमें छुलानेसे जला देगा, जो एक घडा उबलता हुआ जल भी छोडनेपर नहीं जला सकेगा, यद्यपि घडेके उबलते हुए जलमें तापकी मात्रा अत्यन्त अधिक है। कारण यह है कि लाल गरम तारसे ताप अत्यन्त फुरतीसे

पारा भरनेकी क्रिया

प्यालीमें पारा भर दो। शाखाकी नली इतनी बारीक होती है कि प्यालीमें भर देनेसे ही पारा नलीमें नहीं उतरता। इसलिए घुडीको पहले गरम करके फिर ठंडी करो। गरमीसे उसमेंकी हवा फैलकर नलीकी राहसे कुछ निकल जायगी और ठंडी होनेपर शेष वायुके सिकुड़नेसे जो स्थान बचता है उसमें कुछ पारा खिंच आयगा। इसी प्रकार कई बार घुडीको गरम और फिर ठंडी करनेसे घुडी पारेसे भर जायगी और शाखामें भी कुछ दूरतक पारा चढ़ जायगा। जब ठंडा होनेपर भी शाखामें कुछ दूरतक पारा चढ़ा रहे तब भरना रोक दो। दो एक बार इस पारेको उबाल डालो जिसमें पारेमें लगी हुई हवा बिलकुल निकल जाय। अब भी घुडीमें इतना पारा होना चाहिये कि कुछ दूरतक नलीमें चढ़ा रहे। प्यालीमेंसे पारा निकाल लो।



चित्र ३४



चित्र ३५

प्याली अलग करनेके लिए उसके नीचे शाखाको खूब गरम करके गला लो। उसी समय घुडीमें भी इतनी गरमी पहुँचानी चाहिये कि पारा फैलकर गले हुए स्थानतक पहुँच जाय। तब प्याली खींचकर अलग कर लो। (देखो चित्र ३५) ऐसा करनेसे शाखाका मुह बन्द हो जायगा। पारा गले हुए स्थानतक पहुँचानेका कारण यह है कि तापमापकमें वायु न

रहने पावे नहीं तो ऊँचे तापक्रमपर यह वायु फैलकर यन्त्रको तोड़ सकती है। केवल पारा ही भर देने और शाखा बन्द कर देनेसे शुद्ध तापमापक नहीं बन जाता।

ताप नापनेकी भी इकाई की आवश्यकता पड़ती है। इसकी इकाई यों स्थिर की गयी है—

प्रयोग ३६ से यह ज्ञात होता है कि जिस समय पानी उबलता रहता है उस समय उसमें रखी हुई वस्तुका फैलना रुका रहता है अर्थात् वह उससे अधिक गरम नहीं होने पाती, जिससे यह सिद्ध होता है कि उबलते हुए पानीका या उसमें रखी हुई वस्तुका तापक्रम एक सा स्थिर रहता है, क्योंकि गरमीके बढ़नेसे तापक्रम बढ़ता है और वस्तु फैलती है और वस्तुके फैलनेसे ही तापक्रमके बढ़ने घटनेका पता लगता है। जिस तापक्रमपर पानी उबलता है उसको पानीका क्वथनाङ्क (boiling point) कहते हैं। इसी प्रकार जब तक कोई वस्तु पिघलती हुई बर्फमें रखी रहती है उसका सिकुड़ना रुका रहता है। इस तापक्रमको बर्फका द्रवणाङ्क (melting point) या पानी का हिमाङ्क (freezing point) कहते हैं। इन्हीं दोनों तापक्रमोंको स्थिर समझकर इनके बीचवाले भागको १०० समान अंशोंमें विभक्त करते हैं। द्रवणाङ्क को आरम्भ बिन्दु मानते हैं और क्वथनाङ्कको १००, और ० और १०० के बीचकी शाखाके १०० भाग मानकर बराबर बराबर चिन्ह कर देते हैं। इस तरह प्रत्येक भाग या अंश (degree) द्रवणाङ्क और क्वथनाङ्कके बीचवाले भागका सौवाँ भाग है। इसीलिए इसका नाम शतांश (centigrade degree) है। जिन तापमापकोंमें शतांश ही इकाई मानी जाती है उनको शतांश तापमापक (centigrade thermometer) कहते हैं।

(५) फारनहैट तापमापकसे एक द्रवका तापक्रम ११०° पढा जाता है। एक बिगड़ा हुआ शतांश तापमापक प्रयोग करनेसे उसी द्रवका तापक्रम ४४° पढा जाता है। शतांश तापमापकमें कितनी अशुद्धि है?

(६) दो तापमापक समान घुंडीके हैं परन्तु शाखाके छिद्रोंकी चौड़ाईमें भिन्नता है। किस तापमापकमें दोनों स्थिर चिन्होंके बीचकी दूरी अधिक होगी? इसको एक उदाहरण देकर समझाओ।

(७) तापमापकका छिद्र चौडा रखा जाय तो क्या दोष होगा?

## फारनहैट और शतांश तापक्रमोंका ग्राफ

यह प्रत्येक विद्यार्थीकी समझमें आ गया होगा कि शतांश तापक्रमको फारनहैट तापक्रममें वा फारनहैटको शतांश तापक्रममें बदलनेके लिए कुछ गणना करनी पड़ती है। यदि प्रत्येकके पास इन दोनों तापक्रमोंका एक ग्राफ (graph) रहे तो गणना करनेकी कोई आवश्यकता नहीं पडती। किसी दो परिमाणोंका ग्राफ वह सीधी वा वक्र रेखा है जो उन परिमाणोंका सम्बन्ध बतलाती हो। ग्राफका बनाना भी ऐसा सरल है कि सब कोई इसको स्वयम् बना सकता है। इसके खींचनेकी दो रीतियां हैं, (१) गणनाके द्वारा और (२) प्रयोग के द्वारा।

(१) गणना करके ग्राफ खींचना

मान लो गणना करनेसे दोनों तापक्रमोंका यह सम्बन्ध निकलता है—

१५° श = ५६° फ
२५° श = ७७° फ
३०° श = ८६° फ
४५° श = ११३° फ

# फाहरनहैट और शतांश तापक्रमोंका ग्राफ़

फ



ख

चित्र ३६ [ देखिये पृष्ठ १४५ ]

८५° श = १८५° फ
−५° श = २३° फ

ग्राफ खींचकर इनका सम्बन्ध दिखलानेके लिए (squared paper) खानेदार कागज लो। दो मोटी लकीरोंपर जो आडी और खडी हों कुछ मोटी रेखा स्याहीसे खींचो जैसे 'प क' और 'प ख' (चित्र ३६)। एक रेखापर शतांश तापक्रमोंको और दूसरी रेखापर फारनहैट तापक्रमोंको लिखो। तापक्रमके अङ्कोंको लिखनेके पहले यह हिसाब लगालो कि कितनी कितनी दूरी पर कौन कौनसे अङ्क लिखनेमें सुविधा होगी। चित्र ३६ में खडी लकीरपर केवल २० छोटे छोटे भाग हैं और ० से ५०° शतांशके अङ्कोंको लिखना है, इसलिए एक एक छोटे भागसे २.५°श तक सूचित किया जा सकता है अर्थात् छोटे छोटे ४ भाग १० अंशोंको सूचित कर सकते हैं। इसलिए दोनों मोटी रेखाओंके मिलन विन्दुसे पहले चार भागके पश्चात् १० दूसरे चार भागके पश्चात् २० इत्यादि लिख दिया गया। आडी रेखापर भी कुल २० भाग हैं और २१२ फारनहैट अंशको सूचित करना है। हिसाब लगानेपर मालूम हुआ कि १०० अंशतक सुविधाके साथ सूचित किया जा सकता है क्योंकि तभी एक एक छोटा भाग ५ अंशोंको सूचित कर सकता है। इससे भी छोटा स्केल मानकर गिननेमें बहुत अशुद्धि हो जायगी। दोनों लकीरोंपर अङ्क लिखनेके बाद उन्हींके पास यह भी लिख देना चाहिये कि यह क्या सूचित करता है, जैसे 'शतांश तापक्रम' और 'फारनहैट तापक्रम' लिख दिये गये हैं।

अब एक विन्दु ऐसा स्थिर करना है जो एक साथ दोनों आडी और खडी रेखाओंके सहारे १५°श और ५९° फ सूचित कर सके। देखो 'प क' रेखाको विभक्त करनेवाली

( चित्र ४४ ) और मोमके गलनेसे गोलियां
सकें। गरम करनेपर जो अच्छा परिचालक
चिपकी हुई गोलियां पहिले गिरना आरम्भ करेंगी।



चित्र ४४

मोमके
लियाँ
स्थानमें यदि
छड़पर
जानेवाले
मान दूरीपर
डा (ph
का रख दिया

अच्छे परिचालकमें वह पहिले जल उठेगा।
कमी बेशी दिखानेके लिए एक विचित्र प्रयोग किया
जिससे पता चलता है कि धातुकी अपेक्षा लकड़ी
परिचालक है। यों तो अनुभवसे सब जानते हैं
लकड़ीके न जलते हुए भागको जहां थाम लेते हैं,
लाल लोहेके चीमटेका दूसरा सिरा भी थाम लेनेसे
जले नहीं रह सकता। इस अनुभवसे तो स्पष्ट ही
ताप बहुत चलता है और लकड़ीमें नहीं। यही हाल
भी होता है। कांच पिघलता रहता है और
दूरीपर हाथसे पकड़े रहते हैं

वह विचित्र प्रयोग यों
दो बेलन एक पीतल वा
एक ... में सिरेपर
इन ... लपेटो जिस

८५° श = १८५° फ
−५° श = २३° फ

ग्राफ खींचकर इनका सम्बन्ध दिखलानेके लिए (squared paper) खानेदार कागज लो। दो मोटी लकीरोंपर जो आड़ी और खड़ी हों कुछ मोटी रेखा स्याहीसे खींचो जैसे 'प क' और 'प ख' ( चित्र ३६ )। एक रेखापर शतांश तापक्रमोंको और दूसरी रेखापर फारनहैट तापक्रमोंको लिखो। तापक्रमके अङ्कोंको लिखनेके पहले यह हिसाब लगालो कि कितनी कितनी दूरी पर कौन कौनसे अङ्क लिखनेमें सुविधा होगी। चित्र ३६ में खड़ी लकीरपर केवल २० छोटे छोटे भाग हैं और ०°से ५०° शतांशके अङ्कोंको लिखना है, इसलिए एक एक छोटे भागसे २.५°श तक सूचित किया जा सकता है अर्थात् छोटे छोटे ४ भाग १० अंशोंको सूचित कर सकते हैं। इसलिए दोनों मोटी रेखाओंके मिलन विन्दुसे पहले चार भागके पश्चात् १० दूसरे चार भागके पश्चात् २० इत्यादि लिख दिया गया। आड़ी रेखापर भी कुल २० भाग हैं और २१२ फारनहैट अंशको सूचित करना है। हिसाब लगानेपर मालूम हुआ कि १०० अंशतक सुविधाके साथ सूचित किया जा सकता है क्योंकि तभी एक एक छोटा भाग ५ अंशोंको सूचित कर सकता है। इससे भी छोटा स्केल मानकर गिननेमें बहुत अशुद्धि हो जायगी। दोनों लकीरोंपर अंक लिखनेके बाद उन्हींके पास यह भी लिख देना चाहिये कि यह क्या सूचित करता है, जैसे 'शतांश तापक्रम' और 'फारनहैट तापक्रम' लिख दिये गये हैं।

अब एक विन्दु ऐसा स्थिर करना है जो एक साथ दोनों आड़ी और खड़ी रेखाओंके सहारे १५°श और ५६° फ सूचित कर सके। देखो 'प क' रेखाको विभक्त करनेवाली

८५° श = १८५° फ
-५° श = २३° फ

ग्राफ खींचकर इनका सम्बन्ध दिखलानेके लिए (equa-red paper) खानेदार कागज लो। दो मोटी लकीरोंपर जो आड़ी और खड़ी हों कुछ मोटी रेखा स्याहीसे खींचो जैसे 'प फ' और 'प ख' (चित्र ३६)। एक रेखापर शताश तापक्रमोंको और दूसरी रेखापर फारनहैट तापक्रमोंको लिखो। तापक्रमके अङ्कोंके लिखनेके पहले यह हिसाब लगालो कि कितनी कितनी दूरी पर कौन कौनसे अङ्क लिखनेमें सुविधा होगी। चित्र ३६ में खड़ी लकीरपर केवल २० छोटे छोटे भाग हैं और ० से ५०° शतांशके अङ्कोंको लिखना है, इसलिए एक एक छोटे भागसे २५°श तक सूचित किया जा सकता है अर्थात् छोटे छोटे ४ भाग १० अशोंको सूचित कर सकते है। इसलिए दोनों मोटी रेखाओंके मिलन विन्दुसे पहले चार भागके पश्चात् १० दूसरे चार भागके पश्चात् २० इत्यादि लिख दिया गया। आड़ी रेखापर भी कुल २० भाग हैं और २१२ फारनहैट अश-को सूचित करना है। हिसाब लगानेपर मालूम हुआ कि १०० अशतक सुविधाके साथ सूचित किया जा सकता है क्योंकि तभी एक एक छोटा भाग ५ अशोंको सूचित कर सकता है। इससे भी छोटा स्केल मानकर गिननेमें बहुत अशुद्धि हो जाय-गी। दोनों लकीरोंपर अङ्क लिखनेके बाद उन्हींके पास यह भी लिख देना चाहिये कि यह क्या सूचित करता है, जैसे 'शताश तापक्रम' और 'फारनहैट तापक्रम' लिख दिये गये है।

अब एक विन्दु ऐसा स्थिर करना है जो एक साथ दोनों आड़ी और खड़ी रेखाओंके सहारे १५°श और ५९° फ सूचित कर सके। देखो 'प क' रेखाको विभक्त करनेवाली

$८५^\circ$ श = $१८५^\circ$ फ
$-५^\circ$ श = $२३^\circ$ फ

ग्राफ खींचकर इनका सम्बन्ध दिखलानेके लिए (squared paper) खानेदार कागज लो। दो मोटी लकीरोंपर जो आडी और खडी हों कुछ मोटी रेखा स्याहीसे खींचो जैसे 'प क' और 'प ख' (चित्र ३६)। एक रेखापर शतांश तापक्रमोंको और दूसरी रेखापर फारनहैट तापक्रमोंको लिखो। तापक्रमके अङ्कोंको लिखनेके पहले यह हिसाब लगालो कि कितनी कितनी दूरी पर कौन कौनसे अङ्क लिखनेमें सुविधा होगी। चित्र ३६ में खडी लकीरपर केवल २० छोटे छोटे भाग हैं और ० से ५०° शतांशके अङ्कोंको लिखना है, इसलिए एक एक छोटे भागसे २.५°श तक सूचित किया जा सकता है अर्थात् छोटे छोटे ४ भाग १० अंशोंको सूचित कर सकते हैं। इसलिए दोनों मोटी रेखाओंके मिलन विन्दुसे पहले चार भागके पश्चात् १० दूसरे चार भागके पश्चात् २० इत्यादि लिख दिया गया। आडी रेखापर भी कुल २० भाग हैं और २१२ फारनहैट अंशको सूचित करना है। हिसाब लगानेपर मालूम हुआ कि १०० अंशतक सुविधाके साथ सूचित किया जा सकता है क्योंकि तभी एक एक छोटा भाग ५ अंशोंको सूचित कर सकता है। इससे भी छोटा स्केल मानकर गिननेमें बहुत अशुद्धि हो जायगी। दोनों लकीरोंपर अङ्क लिखनेके बाद उन्हींके पास यह भी लिख देना चाहिये कि यह क्या सूचित करत[illegible], जैसे 'शतांश तापक्रम' और 'फारनहैट तापक्रम' लिख[illegible] गये हैं।

अब एक विन्दु ऐसा स्थिर करना है जो एक साथ दोनों आडी और खडी रेखाओंके सहारे १५°श [illegible] ५६° फ सूचित कर सके। देखो 'प क' रेखाको विभक्त करनेवाली

कौनसी आडी लकीर १५° शको सूचित करती है। फिर देखो 'य ख' रेखाको विभक्त करनेवाली कौनसी खड़ी लकीर ५६° फ सूचित करती है। देखनेसे पता लगता है कि ५६ फ ५५° और ६०° फ वाली रेखाओंके बीचमें है। इसलिए इन दोनोंके बीचकी दूरीको ५ मानसिक भागोंमें विभक्त करके ४ भाग छोड़ दिये गये, तब उसी स्थानसे खड़ी बढ़ी हुई रेखा खींची गयी। जहां यह रेखा १५°श वाली रेखासे मिलेगी वहीं दोनों ताप क्रमोंका बतलानेवाला बिन्दु त समझना चाहिये। इसी प्रकार और बिन्दुओंको जैसे थ, द, ध न इत्यादिको स्थिर कर लो। यदि एक सीधमें हों तो इनपर रूलसे रेखा खींचकर इधर उधर बढ़ा दो। यही रेखा शतांश और फारनहैट तापक्रमोंका ग्राफ है।

यह ग्राफ 'य ख' अर्थात् फारनहैट तापक्रमको सूचित करने वाली रेखाको ३०° और ३६° फ के बीचमें काटता है और 'य क' रेखाको लगभग १८° नीचेकी ओर अर्थात् -१७° पर। इससे यह प्रकट होता है कि जब शतांश तापक्रम ०° हो तो फारनहैट तापक्रम ३० और ३५ के बीचमें होता है। वास्तवमें ०°श का तापक्रम ३२° फ होता है। ग्राफ़के ठीक न खिंचनेसे यह अशुद्धि हुई है। और जब फारनहैट तापकम ०° हो तो शतांश-१८° होता है, वास्तवमें होना चाहिये-१७°·८ श। जिस समय शतांशमें-४०° तापक्रम होता है, फारनहैटमें-४०° के लगभग होता है, यथार्थ में उस समय दोनों-४० होते हैं।

एक तापक्रमके दूसरे तापक्रममें बदलनेकी विधि नीचे दी जाती है—

मान लो ६७°श को फ़ारनहैट तापक्रममें बदलना है। ... मालूम होता है कि शतांश सूचित करनेवाली रेखा-

